# धरती माता

( *Good Earth* )

लेखक :

पर्लबक



प्रभात प्रकाशन

आज वह इस घर को स्वच्छ देखना चाहता है किन्तु वह इच्छा स्पष्टतया प्रकट करने में उसे कुछ झिझक व शर्म सी लगी। खिड़की से उसने हाथ डाल कर बाहर की हवा का स्पर्श किया और उसे लगा कि हवा के मन्द झोंके पूर्व से आ रहे हैं और हवा में पानी का अंश भी है। यह तो एक अच्छा लक्षण था। खेतों के पकने के लिए वर्षा की आवश्यकता थी। पानी शायद आज न पड़ता किन्तु यदि ऐसी ही हवा चलती रही तो अगले कुछ दिनों में अवश्य ही पानी पड़ जायगा। कल ही तो उसने अपने पिता से कहा था कि यदि ऐसी ही चमकती धूप पड़ती रही तो गेहूँओं में दाना भी पड़ सकेगा। किंतु अब ऐसा जान पड़ा कि देवताओं ने उसके प्रति शुभ कामनाएं प्रगट की हैं और खेत अवश्य लहलहाने लगेंगे।

वह झटपट अपनी नीली पतलून चढ़ाते हुए व कमीज को कंधे पर लटकाते हुए बीच के कमरे की ओर लपका और तब तक भाव-मग्न ही रहा जब तक कि उसने नहाने के लिये पानी गर्म न कर लिया। घर के साथ ही लगे छप्पर में वह सीधा चला गया—यहीं रसोईघर था। वहाँ उसे पालतू बैल का सिर झुका कर पूंछ हिलाते हुए अभिवादन मिला। अपने खेत से मिट्टी खोद-खोद कर ईंटों की दीवार चुन कर यह रसोई घर बनाया गया था और ऐसे ही गेहूँ की बालों का छप्पर छा दिया गया था। अपनी ही मिट्टी से इसी प्रकार उसके पितामह ने रसोईघर की भट्ठी भी बनाई थी जो इतने वर्षों से काम में आते २ अब काली पड़ गई थी। इसी भट्ठी पर आटे की एक बड़ी कड़ाई रखी थी।

पानी वहाँ आसानी से नहीं मिलता था इसलिये उसने डरते २ मिट्टी के दूँबे से भर कर पानी कड़ाही में डाला—कड़ाही भी पूरी नहीं भरी। आज वह अपने सारे बदन को स्नान करायगा। उसके समूचे बदन को उसकी माँ के अतिरिक्त और किसी ने नहीं देखा था—वह भी तब कि वह बचपन में ही अपनी माँ के पैरों पर लिटाया गया होगा।

की क्या आवश्यकता है ? क्या वे दोनों एक साथ नहीं सो सकते । बेटे के शरीर की गर्मी से बाप की खाँसी को आराम मिलेगा ।'

किन्तु बाप ने सदैव यही उत्तर दिया "मेरा बिस्तर तो मेरे पौत्र के लिए है । बुढ़ापे में वही मेरी हड्डियों को गरमी पहुँचायेगा ।"

"जब पौत्र पर पौत्र होते जायेंगे तो दीवारों के सहारे ही उनके पलङ्ग बिछाने पड़ेंगे नहीं तो वे सब लुढ़क २ कर नीचे ही गिरते रहेंगे। जगह कम पड़ी तो बीच के कमरे में भी बिस्तर लगाने पड़ेंगे तब तो सारा घर ही बिस्तरों से भर जायगा । इन्हीं विचारों में वाँगलुङ खड़ा हुआ था उधर भट्ठी की आग बुझ गई और कड़ाही का पानी भी ठंडा हो गया । दरवाजे पर बूढ़े पिता की छाया उसे दिखाई पड़ी जो हाथ से अपने कपड़े पकड़े हुए था क्योंकि उनमें बटन नहीं थे । खाँसते खाँसते थूक भी रहा था और हाँफता भी जाता था ।

'अभी तक मेरी खाँसी को आराम देने के लिए पानी गरम नहीं हुआ ?'

वाँगलुङ ने घूरकर देखा उसे कुछ ख्याल आया और शर्म मालूम हो । भट्ठी के पीछे से आकर उसने गुनगुनाया 'ईंधन भीगा हुआ सा है और हवा भी ठंडी सी चल रही है—'

वृद्ध महाशय बराबर खाँसते ही रहे जब तक कि पानी गरम नहीं हो गया । वाँगलुङ ने थोड़ा पानी निकाल कर कुछ सूखी पत्तियाँ उसमें डालीं । यह देख उस वृद्ध की आँखें चमक गईं लेकिन फिर भी वह शिकायत करने लगा ।

'तुम इतने फिजूल खर्ची क्यों हो ? चाय की पत्ती तो चाँदी की तरह तेज है ।

'यही तो दिन है' कुछ मुस्कराते हुए वाँगलुङ बोला 'पीजिये और आराम कीजिये ।'

बड़बड़ाते हुए उस वृद्ध ने अपनी सिकुड़ी हुई उँगलियों से प्याला

हाथ में पकड़ा और चाय की पत्तियों को पानी की सतह में बैठते हुए देखने लगा। इस कीमती पदार्थ को पीने से उसे हिचकिचाहट सी हो रही थी।

"ठंडी हो जायगी।" वांग्लु ग ने कहा।

"ठीक है ठीक है", सकपकाते हुए उस वृद्ध ने गर्म चाय के बड़े २ घूंट पीने शुरू कर दिये। एक प्रकार का संतोष उसे हुआ। किंतु साथ ही साथ वह यह भी देखता गया कि वांग्लु ग कड़ाही के गरम पानी को नहाने के टब में डालता जा रहा है। इस पर सिर उठाकर पुत्र की ओर एकटक विस्मय से देखा।

"इतने पानी से तो खेत सींचने की गुंजाइश है" वह एकदम बोल पड़ा।

वांग्लु ग ने कोई उत्तर न दिया। वह तो बराबर पानी को नहाने के लिये ही उंडेलता रहा।

'सुनते नहीं हो" वृद्ध ने चिल्लाकर कहा।

"करीब एक वर्ष से मैंने अपने शरीर को नहीं धोया है।" वांग्लु ग ने धीमी आवाज में कहा।

वांग्लु ग को अपने पिता से कहते हुए शर्म मालूम हुई कि वह अपने बदन को एक स्त्री के लिये स्वच्छ बनाने की चेष्टा में है। किसी प्रकार जल्दी से वह नहाने का टब उठाकर अपने कमरे में ले गया। उसके कमरे के किवाड़ सटकर बन्द नहीं होते थे उनकी दरारों में से झाँकते हुए वह वृद्ध चिल्लाया—

"यदि स्त्री के आने का आरम्भ इस तरह होगा, तब तो हो लिया—इस प्रकार पानी का खर्चा और चाय का पीना।"

वांग्लु ग ने भी चिल्लाकर कहा—"एक ही दिन की तो बात है। इस पानी को मैं बेकार खर्च नहीं करूंगा। नहाने के बाद जमीन पर ही डाल दूंगा।'

के बाद पैसा बचने पर ही मुमकिन था। यदि वह हजामत बनवाता तो शायद एक ही तरह का गोश्त खरीद सकता था। लेकिन फिर भी उसने तय किया कि हजामत बनवानी आवश्यक है।

अपने पिता को चुपचाप वहीं छोड़ कर वह सुबह ही बाजार चल पड़ा। कुछ २ अंधेरा होने पर भी खेतों में उगे हुए गेहूँओं और बाजरे की चमक पर सूर्य की किरणों की सुनहली आभा पड़नी आरम्भ हो गई थी। वांग्लुंग के अन्दर किसान का हृदय इस सुन्दर आभा को देखकर डोल उठा और वह रुक कर उगते हुए दानों की ओर से देखने लगा। अभी कलश में दाने भर नहीं पाये थे। शायद वे वर्षा का इन्तजार कर रहे थे। हवा में नमी का अनुभव कर उसने ऊपर आकाश की ओर देखा। काले बादलों से और भारी हवा से जाहिर था कि पानी पड़ेगा। वह अपनी 'धरती माता' के मन्दिर में जाकर अवश्य धूप बत्ती से आराधना करेगा, कम से कम आज जैसे दिन में तो अवश्य।

खेतों में से होता हुआ वह तंग रास्ते से शहर की ओर चल पड़ा। शीघ्र ही शहर की चहारदिवारी भी दिखाई देने लगी। उसी दीवार के एक बड़े फाटक के अन्दर ही तो वह आलीशान मकान है जहाँ उसकी होने वाली पत्नी बचपन से नौकरी करती है। यही तो 'ह्वांग' परिवार का शानदार मकान है। कुछ लोगों का विचार था कि बड़े घर में काम करने वाली लड़की से विवाह करने की अपेक्षा तो विवाह न करना ही अच्छा है। किन्तु जब उसने अपने पिता से कहा था—"क्या मेरा विवाह कभी न होगा?" तो उसके पिता ने उत्तर दिया था—"प्रत्येक स्त्री यही चाहती है कि रेशमी कपड़े और सोने के आभूषणों से वह लद जाय इसलिये वह ऐसा पुरुष ही ढूँढती है जो इतना खर्च उठा सके। ऐसी सूरत में गरीबों से विवाह करने के लिये तो नौकरानियाँ ही रह जाती हैं।"

सीने के मुलम्मे की दो चूड़ियाँ और हाथ के 'इयर रिंग' खरीद लिये थे। इसके अतिरिक्त बाँगड़ूक को और कुछ नहीं मालूम था केवल इतना ही वह जानता था कि आज उसे जाकर अपनी बीवी को ले जाना है।

इन्हीं विचारों में घूमता हुआ वह शहर के फाटक के अन्दर घुसा। वहाँ उसे कुछ ठंडक मालूम पड़ी। इधर उधर पानी छिड़कते हुए, गाड़ी में भरे हुए पानी के बर्तनों को लिये हुए आदमी घूम रहे थे। फाटक की मोटी २ दीवारों पर इस प्रकार पानी छिड़कने से ठंडक हो गई थी। गर्मी के दिनों में इसी प्रकार ठंडक की जाती थी और वहीं ठंडे मीठे नींबू के शरबत की बिक्री होती थी। यद्यपि नींबू तो अभी बाजार में नहीं आये थे किंतु 'ठंडे मीठे शफ्ताल्ह'* बिकते हुए उसे अवश्य दिखाई दिये।

"ठंडे मीठे शफ्ताल्ह—मौसमी शफ्ताल्ह। आइये खरीदिये ठंडे मीठे शफ्ताल्ह।" बेचने वाले पुकार रहे थे।

बाँगड़ूक ने अपने आप कहा "बात्सी में यह फल पसंद आय तो उसके लिए मैं खरीद लूँगा।"

फाटक के सीधे हाथ को मुड़कर वह नाइयों की गली में चला जहाँ उसने कुछ लोगों को हजामत बनवाते हुए देखा। ये व किसान थे जो शायद शाम को ही बेचने की सामिग्री ले आए थे जिसमें सुबह के बाजार में बेचकर शीघ्र ही अपने खेतों में जाकर दिन भर वहाँ अपना काम कर सकें। अपनी बग्घियों का सहारा लेकर ये लोग रात भर सड़क पर ही सो लिये थे। बाँगड़ूक उन लोगों से बच रहा था जिनसे कि कोई उसे पहिचान न ले और उसके साथ कोई मजाक न हो जाय। नाइयों की दुकानों की कतार में सबसे आखिरी दुकान पर जाकर उसने इशारे से एक नाई को बुलाया। नाई ने आकर गर्म पानी में अपना छुरा डाल कर काम शुरू कर दिया।

अपने व्यवसायिक ढंग से उसने पूछा— सभी बाल बना दूँ।

---

*बादाम की तरह का एक फल

तो वॉंगलुंग ने अपने आप ही कहा "यह वर्षा एक ही बार आती है।"

अब वह बाजार को चला और सेर भर गोश्त खरीदा उस गोश्त को जिस प्रकार दो पत्तों में लपेटा गया वह भी उसने ध्यान से देखा, फिर कुछ हिचकिचाते हुए उसने दूसरे प्रकार का गोश्त भी थोड़ा सा खरीदा। जब सब कुछ खरीद चुका तो मोमबत्तियों की दूकान पर जाकर कुछ अगर बत्तियाँ खरीदीं। इसके बाद कुछ शरमाते हुए वांग के मकान की ओर उसने कदम बढ़ाए।

उस मकान के द्वार पर पहुँचकर उसे आश्चर्य हुआ कि यहाँ तक वह कैसे पहुँच गया। क्या वह अकेला ही यहाँ तक पहुँचा है। कम से कम उसे अपने पिता से चाचा से और पड़ोसी चिंग आदि किसी से तो साथ आने के लिए कहना चाहिये था। बड़े घरों में वह पहिले तो कभी नहीं आया! हाथ में खाने पीने का सामान लिये हुए वह कैसे कह सकता था। 'मैं उस स्त्री के लिए आया हूँ।"

दरवाजे पर टकटकी से देखता हुआ वह बहुत देर तक खड़ा रहा। दो बड़े बड़े लकड़ी के दरवाजों का बना फाटक बंद था उन पर धातों पर काला रंग था और लोहे के कुंडे उनमें लटक रहे थे। दरवाजे के दोनों ओर पत्थर के बने हुए दो शेर मानो फाटक की रक्षा कर रहे थे। एक बार वह घूम गया। इस फाटक के अन्दर घुसना तो मुमकिन नहीं था।

यकायक उसे मूर्छा आने लगी। उसने कुछ खाना भी नहीं खाया था—खाना तो वह भूल ही गया था। बराबर वालों के एक 'रेस्तराँ' में जाकर मेज पर दो पैसे रख वह बैठ गया। एक गंदा सा लड़का अपना काला चोगा पहिने हुए वहाँ आया, उसके पूछने पर वॉंगलुंग ने दो प्यालों गोश्त की लाने को कहा। प्यालियों के आने पर वह बकबका कर सब उड़ा गया। इतनी देर तक होटल का लड़का वहीं खड़ा रहा।

क्या और लोगे ' उस लड़के ने पूछा।

चांग हुश्र ने सिर हिला कर मना कर दिया। धीरे २ वह इधर उधर देखने लगा। रेस्तरां के एक छोटे कमरे में जहाँ मेज कुर्सियाँ भरी हुई थीं, कोई उसकी जान पहिचान का नहीं बैठा था। कुछ थोड़े से व्यक्ति वहाँ बैठे २ चाय पानी कर रहे थे। यह मजदूरों के बैठने का स्थान था। जितने मनुष्य वहाँ बैठे थे उन सब में वही साफ सुथरा था। इसे साफ सुथरा देखकर एक भिखारी भी उसकी ओर आकर कहने लगा—

"अरे आदमी कुछ दया करो कुछ पैसे दो मैं भूखा हूँ।"

चांग हुश्र से कभी किसी भिखारी ने दया मांगना नहीं की थी और न किसी ने उसे भला आदमी कह कर संबोधित ही किया था। वह प्रसन्न हो गया और भिखारी के बर्तन में उसने दो छोटे २ सिक्के डाल दिए। भिखारी ने जल्दी ही उन सिक्कों को अपने फटे चीथड़ों के एक कोने में कहीं डाल लिया।

चांग हुश्र वहीं बैठा रहा और उधर धूप भी चढ़ आयी। होटल के लड़के ने चिढ़ कर मनहूसजी से कहा, "यदि और कुछ नहीं लेना है तो यहाँ बैठने का किराया देना पड़ेगा।"

इस मनहूसजी पर चांग हुश्र भड़क उठा। वह एक दम उठ पड़ता किन्तु जब उसे होंग के मकान का ध्यान आया कि वहाँ जाकर उसे अभी की भीख लगनी है तो उसके शरीर में पसीना इतनी तेजी से छूट आया मानो वह कहीं खेत पर काम करके आया हो।

"चाय लाओ" उसने धीरे से लड़के से कहा। इतना कहते ही चाय आगई और लड़के ने तेजी से कहा "पैसा कहाँ है?"

चांग हुश्र की जेब से पैसे निकालने ही पड़े। कुछ बेरुखी से वह बड़बड़ाया "यह तो लूट है।" तभी उसकी नजर अपने एक पड़ोसी पर पड़ी जिसे अपने शाम को खाने पर भी बुलाया था मेज पर

रखते हुए बड़े २ पांव के घूंट लेकर बरामदे के दरवाजे से वह बाहर खिसक गया।

बाहर आकर कुछ निराशा से वह अपने आप ही कहने लगा "यह तो करना ही है" और धीरे २ वह फिर उन बड़े कमरों की ओर चल पड़ा।

इस समय दोपहर हो आया था इसलिये शायद मुझे कुछ मिले। वहीं चौकीदार भी बैठा दिखाई दिया। खाने के बाद वह सींक से दाँत कुरेद रहा था। वह लम्बे चौड़े डील डौल का आदमी था। बायें गाल पर उसके एक बहुत बड़ा तिल था जहाँ तीन चार बाल उग रहे थे। शायद इन बालों को कभी साफ नहीं किया गया था। जब वांगलुङ उसके सामने पड़ा तो वह जोर से चिल्ला पड़ा—

"क्या है?"

बहुत मुश्किल से वांगलुङ ने जवाब दिया—

"मेरा नाम वांगलुङ है और मैं किसान हूं।"

"अच्छा वांगलुङ-किसान-फिर क्या?" चौकीदार ने बुरी तरह कहा। चौकीदार भी अपने अधिक मालकिन के अमीर मिलने वालों से ही नरमी से पेश आता था।

"मैं आया हूं—मैं आया हूं—" लड़खड़ाई आवाज से वांगलुङ ने बोलना आरम्भ किया।

अपने तिल के बालों को उंगली से मरोड़ते हुए चौकीदार ने कहा "यह तो मैं भी देखता हूं।

वांगलुङ की आवाज धीमी पड़ती गई धूप से चेहरा पीला पड़ता गया। इसी दशा में वह सकुचाते हुए बोला "एक दासी है यहां।"

चौकीदार बहुत जोर से हँसा।

"तो तुम हो वह" वह जोर से गरजा। "मुझे आज एक दूल्हे का इन्तजार करने को कहा गया था लेकिन तुम्हारे हाथों में टोकरियां देख कर मैं ठीक से पहिचान नहीं पाया।"

इस सीधे प्रश्न से वांगलुंग विचलित हो उठा। अपनी हार्दिक इच्छा से तो वह यही कहना चाहता था कि "चाय की पत्तियाँ तो पड़े भी हो। क्या तुम समझती हो कि हम कोई गरीब भिखारी हैं?" किंतु उसकी स्त्री को सोच लेना चाहिये था कि इस घर में चाय की पत्तियाँ नहीं डाली जातीं। ह्वांग परिवार की बात दूसरी थी, वहाँ तो हर प्याले में चाय का रस होता होगा। वहाँ शायद नौकर चाकर भी सादा पानी नहीं पीते। साथ ही साथ उसे यह भी ख्याल था कि यदि पहले ही दिन उसके पानी में चाय डाली गई तो वह बरबाद हो उठेंगे। क्योंकि ऐसे अमीर तो थे नहीं। विचारों की इस उधेड़बुन में उसने कहा—

"चाय? नहीं नहीं—चाय से तो खाँसी बढ़ जायगी।"

इतना कह कर वह अपने बिस्तरे की गर्मी में बैठा रहा और उधर उसकी स्त्री ने आग जलाकर पानी गर्म कर दिया। वह चाहता था कि सोता ही रहे लेकिन वर्षों की जल्दी उठने की आदत से सोता न रह सका, फिर भी एक संतोषपूर्ण आलस्य में पड़ा ही रहा।

अभी भी उस स्त्री को अपनी समझते हुए वांगलुंग को हिचक सा मालूम देती थी क्योंकि उसे तो अपने खेत का ध्यान रहता कि गेहूँ पकेगा और जमीन बखरलेगी तब अपने पड़ोसी चिंग से अच्छा सा बीज खरीद कर डालेगा। विचारों की इन गड़बड़ियों में ही अचानक उसे ध्यान आया कि अब तो जिंदगी ने एक नया रूप ले लिया है। किंतु स्त्री को यह पसन्द भी आया कि नहीं। जीवन के इस नये स्रोत में भी उसे एक आश्चर्य सा लगा। उसका मन तो अब तक यहीं रहा

था कि उसे वह पसन्द आएगी या नहीं अथवा वह अपनी स्त्री को सुखी रख सकेगा या नहीं। उसका चेहरा तो भोला भाला था किंतु काम करने वाले हाथ अवश्य सख्त थे। फिर भी सारा शरीर तो गुदगुदा और सुडौल दीखता था। ऐसा लगता था कि उस स्त्री के शरीर का स्पर्श अभी तक किसी ने नहीं किया था। ह्वांग परिवार के रईसजादों ने केवल उसका चेहरा ही देख पाया होगा। उसके सुन्दर सुगठित शरीर को वे लोग कहाँ देख पाये होंगे। ऐसा सोचते २ उसे आभास हुआ कि अवश्य ही उसने भी उसे पसन्द किया होगा। किंतु वह फिर शर्मा गया।

इतने में ही कमरे का दरवाजा फिर खुला और चुपचाप अपने दोनों हाथों में प्याले लिये हुए वह आई। वांगलुङ ने उठकर प्याला थाम लिया। प्यालों में चाय की पत्तियाँ तैर रही थीं। तब उसने स्त्री की ओर देखा और वह किंचित डर से सहम कर बोल उठी—

"पिताजी के प्याले में मैंने चाय नहीं डाली, जैसा कि आपने कहा था—किंतु आपके और तुम्हारे लिए ।"

वांगलुङ ने देखा कि वह कुछ डरी हुई है और यह देखकर मन ही मन खुश हुआ किंतु उसकी बात खत्म होने से पहले ही बोल पड़ा—'ठीक है, ठीक है मुझे चाय पसन्द है' और खुशी के साथ चाय के घूँट लेने लगा।

मन ही मन वांगलुङ सोच रहा था—'यह मेरी स्त्री मुझे बहुत पसन्द करती है।"

× × × ×

ऐसे ही दिन बीतते गये और वांगलुङ को ऐसा लगा कि वह कोई काम नहीं कर रहा, केवल अपनी स्त्री के रूप में ही मस्ती से जीवन बिता रहा है। किंतु वास्तविकता यह थी कि पहले की तरह अब भी वह वैसी ही कड़ी मेहनत करता। पहिले की तरह ही वह घास के गट्ठरों को कन्धों पर लाद कर खेत में ले जाता, उसी प्रकार खेत में सिंचाई

करता हल चलाता बैलों को चारा डालता। किन्तु अब इसमें मेहनत नहीं मालूम पड़ती। सूर्य डूबने पर जब वह घर आता तो घर साफ मिलता और साफ मेज पर खाना भी लगा लगाया तैयार मिलता।

वह आराम से मेज कुर्सी पर बैठ कर खा लिया करता था। इसके अतिरिक्त वह देखता था कि कमरा भी लिपा लिपाया है और ईंधन भी जलाने के लिए इकट्ठा ढङ्ग से रखा हुआ है। उसके खेत पर जाने के बाद वो इधर उधर के जंगलों में से जलाने की सामग्री दोपहर होते होते बीन बटोर कर ले आती। वाँगलुँग इसी बात से काफी खुश रहता कि ईंधन खरीदने की अब कोई आवश्यकता नहीं रह गई थी।

इसी प्रकार दोपहर के बाद टोकरी उठाकर वह भी सड़क की ओर चल देती और पशुओं का गिरा हुआ गोबर बटोर कर ले आती। इस गोबर से वह कंडे उपले भी थाप देती और एक ओर घर के बाहर गोबर इकट्ठा कर खाद भी खेत के लिए पर्याप्त मात्रा में तैयार कर देती। इतना काम तो उसने बिना किसी के कहे ही करना आरम्भ कर दिया था। दिन डूब जाने पर भी वह आराम नहीं करती बैलों के आने पर उनका चारा तैयार करती और पीने के लिए उनके बर्तनों में पानी भी भर कर रख देती।

इतना ही नहीं बल्कि बैलों को ठंड से बचाने के लिए उसने फटे पुराने कपड़ों को और घास के पूलों को इकट्ठा करके रात में बैलों को भी उन कपड़ों से ढकना शुरू कर दिया। ऐसे ही दिन प्रति दिन वह कोई न कोई काम बराबर करती रहती जिसका नतीजा यह हुआ कि घर भी साफ और भरा पूरा दीखने लगा। उधर आस पास की सफाई से घर के वृद्ध महोदय की खाँसी भी ठीक होने लगी और अब वह आराम से इधर उधर चलने फिरने लगे चैन से कुछ नींद भी आने लगी और कुछ २ संतोष भी होने लगा।

के बारे में कुछ सुना। उसने पति की ओर इस प्रकार आँखें फोड़कर कुछ गुस्से से देखा, जैसा पहले कभी नहीं देखा था।

"इस घर से कोई नहीं जायगी" वह चिल्ला उठी।

यह सुनते ही वांगलुङ के मुँह से पाइप गिर पड़ा और वह घूर २ कर देखने लगा। किन्तु उसकी स्त्री का चेहरा यथापूर्वक फिर शांत सा हो गया और वह मेज पर पड़ी चम्मचें इकट्ठी करने लगी, जैसे उसने कुछ कहा ही न हो।

"यह भी कोई बात है" वांगलुङ ने आश्चर्य से कहा। उसकी स्त्री ने कोई उत्तर नहीं दिया। फिर भी वह अधिकारी की भाँति बराबर कहता रहा, "हम दोनों को कोई अनुभव नहीं और बच्चे की पैदाइश की कोई जानकारी नहीं रखते। पिता जी तो तुम्हारे कमरे में उस समय आ ही कैसे सकते हैं—और मैं, मेरे भद्दे हाथों से कहीं बच्चा पेट में ही न छूट जाय। इसीलिये परिवार के बड़े घर से ही बड़ी बीबियों के बच्चे होते ही रहते हैं, कोई आ सके तो..."

जब तक वह मेज पर चम्मचों को रख चुकी थी, उसने पति की ओर देखा और कुछ रुक कर कहा,—

"जब मैं उस घर में गोदी में बच्चा लेकर जाऊँगी तो बच्चे को लाल २ वस्त्र पहिना कर और चित्रकारी किये हुए जिनमें बुद्ध भगवान भी बने होंगे ऐसे कपड़ों से सजाकर ले जाऊँगी, सुन्दर जूते पहिन जाऊँगी। मैं भी अच्छे २ साटन के कपड़े पहिन कर उस रसोई घर में जाऊँगी जहाँ मैंने इतने दिन काम किया है। और इस तरह उस बड़े कमरे में जहाँ वह बुढ़िया अफीम के नशे में सदा की भाँति बैठी होगी जाकर अपने को और अपने बच्चे को उसको दिखलाऊँगी।"

वांगलुङ ने इससे पहिले इतनी लम्बी चौड़ी बात अपनी स्त्री के मुँह से नहीं सुनी थी। जब इतने शब्द इतनी सफाई के साथ मुँह से निकले मानो पहिले से ही भरे हुए हों और उसकी स्त्री ने ऐसा

मौसम पहिले से ही पता लिया हो। वह भी कितनी चतुर थी है, खेतों में काम करते २ ही उसने सारी कार्यवाही लोल को मालूम देती है। दूसरे दिन वह बराबर ऐसा काम कर और बाहर करती रही मानो उसके पेट में बच्चे का कोई जिक्र ही न हो और अब तो उसने अपने और बच्चे के पहिनने के कपड़ों के बारे में भी जिक्र कर दिया। बाँगढ़ू के पास वास्तव में ऐसे कोई शब्द नहीं रहे जिससे वह अपनी बीवी की सराहना कर सकता। आखिर अपने पाईप की तम्बाकू ठीक से भरते हुए वह बोला।

"मैं समझता हूँ तुम्हें कुछ रुपयों की आवश्यकता पड़ेगी।

"यदि आप मुझे तीन चाँदी के सिक्के दे सकें तो " बीवी ने डरते हुए कहा "ये तो अधिक ही लेकिन मैं एक पैसी भी व्यय बर्बाद नहीं करूँगी। यह सारा हिसाब मेरा पुख्ता ही है।"

बाँगढ़ू ने जेब में हाथ डाला। कल ही तो उसने अपने खेत के तालाब के सरकंडों का बाजार में बेचा था और उसके पास माँगे हुए सिक्कों से अधिक ही थे। उसने चुपचाप तीन सिक्के निकाल कर मेज पर रख दिये। इसके बाद उसने कुछ हिचकिचाते हुए चौथा सिक्का भी निकाल कर मेज पर रख दिया जिससे वह चाय के रेस्तरां पर जाकर कुछ दाव पर लगाना चाहता था, किन्तु इस डर के मारे कि कहीं हार ही न जाय वह बचना भी चाहता था। इसीलिए तो वह जुए के अड्डों से दूर एक ऐसी जगह जाकर अपना खाली समय बिताया करता था जहाँ एक पैसे में ही अच्छी २ कहानियाँ सुनने को मिलती थीं।

"तुम यह एक और सिक्का अपने पास रखना" उसने पाईप का एक कश खींचते हुए कहा "बच्चे का एक और रेशमी कोट बनवा देना। आखिर पहिला बच्चा तो है।"

बीवी ने एकदम से वह सिक्का नहीं उठाया किन्तु उसकी ओर देखती हुई कुछ सोचकर धीमी आवाज से बोली।

"यह पहिला अवसर है मेरे जीवन में जब चाँदी का सिक्का मेरे हाथ में आया है।" इतना कहते हुए उसने वह सिक्का चुम्बन कर उठा लिया और जल्दी से अपने कमरे की ओर चली गई।

चोंगकुक मुँह उठाये रहा मेज पर पड़े हुए सिक्कों की ओर देखते हुए सोचने लगा। यह चाँदी तो उसी जमीन से निकलती है जिस पर उसने मेहनत की है हल चलाए हैं और जिस धरती पर उसने अपने को मिटा दिया है। उसे स्वयं इसी धरती से जीवन मिला, पसीने की एक एक बूंद से उसने इस धरती को सींचा और सींच कर इसमें अन्न उपजाया जिससे यह चाँदी मिली। पहिले जब कभी अपनी मेहनत का पैसा उसने किसी को दिया तो उसे ऐसा लगता था मानो अपनी गाढ़ी कमाई को वह फेंके दे रहा है। जब भी दर्द पैसा देने में होता था वह दर्द अब पहली बार अपनी पत्नी को पैसा देने में नहीं हुआ। वह पैसा बाजार के किसी दूकानदार बेईमान के हाथ में नहीं पड़ा। अब तो उस पैसे से वह लगा कि अपने वंशजों को उसी के बच्चे को पहिनाए जायेंगे और उसे एक प्रकार का हर्ष व संतोष हुआ।

समय आने पर उसको भी किसी की सहायता नहीं चाहती थी। एक रात जब सूरज छुप हो चुका था कि वह समय आ गया। वह दिन भर उसी के साथ दक्खिन में काम कर रही थी। गेहूँ काट लिया गया था और उस जमीन में चावलों के लिए पानी भरा जा चुका था। दिन भर की मेहनत में जो शक्ति थका सुस्त होती जा रही थी और जब उसके हाथ से हँसिया छूट गया तो चोंगकुक ने एक दम उसकी ओर देखा। एक नये प्रकार का पसीना, एक नये ढङ्ग का दर्द उसके चेहरे से झलक रहा था।

"समय आ गया है" वह बोली "अब मैं घर में जाती हूँ जब तक मैं न बुलाऊँ तुम कमरे के अन्दर न आना। सिर्फ सरकण्डे की एक

एक प्रकार के गर्व से वह बोला, "अब घर में शांति नहीं रहेगी, हरदम शोर गुल ही रहा करेगा।'

अब वह साथ कुछ था चुप सा कमरे के दरवाजे की ओर फिर गया। उसकी स्त्री ने उसे अन्दर बुला लिया। जिससे हुए खून की दुर्गन्ध अब भी कमरे में थी किन्तु सारा खून एक बाल्टी के कूड़े में भर दिया था और उसमें उसकी स्त्री ने बहुत सारा पानी भी डाल कर कूड़े को बिस्तरे के नीचे सरका दिया था ताकि वांगलुङ कुछ न देख सके। कमरा सजा सजाया हुआ था और वह खाट बिस्तरे पर बैठी हुई थी और उसके पास शिशु के पुराने पजामे में लिपटा हुआ जैसा कि वहां का रिवाज था, बच्चा पड़ा हुआ था।

वांगलुङ ने आकर देखा लेकिन मुँह से कोई शब्द नहीं निकले। वह उसको हुई भावनाओं से झुककर बच्चे को देखने लगा। मोटा गोल झुर्रा चेहरा था और सिर पर काले काले मुलायम बाल थे। रोना धोना कर आँखें बन्द किये हुए वह चुपचाप पड़ा था।

उसने स्त्री की ओर देखा और स्त्री ने उसकी ओर। स्त्री की आँखें अब भी दर्द के मारे झुकी हुई थीं और बाल पसीने से भीगे हुए थे। इसके अतिरिक्त वह जैसी की तैसी थी। किन्तु वांगलुङ का हृदय उसे देखकर उमड़ आया और ऐसे लगा मानो हृदय इन दोनों जीवात्माओं के लिए बाहर निकला जा रहा हो।

'अब मैं बाहर जाता हूँ और कुछ चीनी लाऊंगा। तुम इसे पानी में उबालकर पी लिया करना।'

और फिर बच्चे की ओर देखते हुए उसके मुँह से निकल पड़ा "एक निराशी भर कर अण्डे हमें खरीदने होंगे उनको लाल रंग में रंग कर गाँव भर में बाँटेंगे और सबको मालूम हो जायेगा कि हमारे लड़का हुआ है।

---

पहिले तो प्रसन्नता हुई किन्तु धीरे धीरे एक प्रकार की वेदना ने वाँगलुङ के विचारों को घेर लिया। इस जीवन में अधिक प्रसन्नता होना भी ठीक नहीं। इस वायु और पृथ्वी पर ऐसे भी जीव व प्रेत हैं जो मनुष्य के सुख का, विशेषतया गरीब के सुख को नहीं देख सकते। यकायक वह मोमबत्ती की दूकान में घुस गया, जहाँ धूप बत्तियाँ भी बिकती थीं। घर के चारों प्राणियों के नाम से उसने एक२ बत्ती मोल ली और धरती माता के मन्दिर में जाकर सिलगाई। इसी मन्दिर में वह अपनी स्त्री के साथ पहिले भी आ चुका था आज फिर नवजात शिशु के लिये शुभ आशीष देने को उसने धरती माता का अभिनन्दन किया। इस के उपरांत शांत और संतोष के साथ वह घर की ओर रवाना हुआ।

\+ \+ \+

कुछ ही दिनों में प्रथा के विपरीत वाँगलुङ की स्त्री भी उसके साथ खेत पर आने लगी। फसल कट चुकी थी, खलिहानों में से गेहूँ साफ किया जा रहा था, वह सब काम पति-पत्नी मिल कर करने लगे। गेहूँ को इस प्रकार साफ करके रखने के बाद फिर उन दोनों ने जमीन खोद कर तैयार की और नई फसल को बोने के लिए हल चलाने।

इसी प्रकार वाँगलुङ की स्त्री दिन २ भर खेत में काम करती रहती। और बच्चा चुपचाप एक तरफ पड़ा २ सोता रहता। जब बच्चा रोता तो वह अपना काम छोड़ झट अपने वक्षस्थल खोलकर स्तनों को बच्चे के मुँह में लगा देती। इस प्रकार जमीन पर सीधा बैठ थोड़ी देर माँ बेटे को सूर्य की किरण भी तपाने की चेष्टा करतीं। दोनों का ही रङ्ग मिट्टी के रङ्ग के समान भूरा था और दूर से देखने पर यही मालूम होता था मानो मिट्टी के दो पुतले बना दिये गये हों। खेतों की उड़ी हुई धूल के कण साथ २ उनके शरीर में चमकते दिखाई देते।

थोड़ी ही देर में स्त्री के बड़े बड़े मटमैले रंग के स्तनों से बर्फ के समान सफेद दूध की धार वह निकलती जब एक स्तन बच्चे के मुँह

में होता तो दूसरे से बराबर दूध उमड़ा पड़ता और वह उसे बहने देती। इस विचार से कि बच्चे के लिये यथेष्ट से अधिक दूध का कोष उसके पास है, उसे कोई परवाह नहीं थी और स्तनों से निकले दूध को बहने देने में भी एक प्रकार की शांति अनुभव करती। दिन पर दिन स्तनों में दूध बढ़ता जाता। कभी २ तो वह स्वयं स्तनों को ऊपर उठाकर दूध जमीन पर ही गिरा देती इस डर से कि कपड़े खराब न हों। बच्चा अपनी माँ के इस जीवन पान से निरन्तर मोटा ताजा होता गया।

धीरे २ सर्दी का मौसम आ गया। इस मौसम के लिये भी वाँगलुङ परिवार ने तैयारी कर रखी थी। इस बार इतनी फसल हुई थी कि नाज तीनों कमरों में नहीं समा रहा था। छत के ऊपरी कोनों से नीचे तक प्रत्येक कमरे में चर्ई के बने लम्बे बड़े गेहूँ और चावलों से भरे पड़े थे। वाँगलुङ और गाँव वालों की भाँति लापरवाह भी नहीं था और न धुन में ही पैसा उड़ाता बाहर जाकर खाने पीने में भी व्यय करने की उसको आदत न थी, इसीलिये उसे ज्ञात था कि सस्ते दामों में नाज न बेच कर कुछ समय के लिये रुक जाने को भी गु फायदा उसमें थी। अतएव यह नाज उसने सर्दी के दिनों के लिये रख लिया था। वह अच्छी तरह से जानता था कि नये वर्ष के उत्सव में नाज अनाज के लिये मुँह माँगा दाम देने को तैयार हो जायेंगे।

उसके चाचा को आज्ञा अपने से पहिले ही सारा नाज बेच देना पड़ता था। कभी २ तो नाज काटने व साफ करने की मुसीबत से बचने के लिए वह थोड़े ही दामों में खेत को बेच डालता था। इसका कारण एक यह भी था कि उसकी स्त्री मूर्ख और सुस्त और मोटी और सदैव ही मिठाई खाने की शौकीन। शहर से जो कभी यह मँगा कभी वह मँगा को रट बराबर लगाये रहती थी। इधर वाँगलुङ की स्त्री उसके लिये एक पिता के लिए अपने लिये और बच्चे के लिये जूते तक अपने हाथ सी डालती थी।

सुखी में अपने को डुबोता हुआ वह बोला "ऐसा बच्चा तो कितने ही गाँवों में नहीं होगा और बच्चे तो अब तक चलाने न लगें किसी चीज को गौर से देखते ही नहीं।"

इन दिनों में खेतों में कोई काम न था अतएव सभी किसान इधर उधर घूमते व एक दूसरे के घर जाकर बातचीत व गप्पों में अपना समय बिताते। खेती का काम तो अगवाड़ा वर्षा के अन्त में ही रहता था। स्त्रियाँ प्रायः घर में ही रहतीं, कोई कपड़े लत्तों की मरम्मत में व्यस्त रहती तो कोई घर का और काम संभालती, कोई शौकीन मिजाज स्त्रियाँ अचार की दावतों और खाने पीने का सामान जुटाने में लगी रहती।

किन्तु योगराज और उसकी स्त्री को इधर उधर घूमने अथवा मिलने जाने की आदत न थी। गाँव के और गरीब टूटे फूटे घरों की अपेक्षा इनका घर उत्तम और भरा पूरा था, किसी से मेल जोल बढ़ाने में उन्हें यही डर लगा रहता कि कहीं उनसे कोई उधार न माँगने लग जाये। क्या साल भर खाने को ही बचता था और किसके पास इतना पैसा था जो उसके खर्चे को पूरा कर सके? अतएव योगराज भी घर में ही रह कर अपने हल फावड़े आदि की देखभाल व मरम्मत में लगा रहता और स्त्री घर के काम काज संभालती रहती। यदि कोई मिट्टी का बर्तन जरा इधरउधर टूटा फूटा दिखाई देता तो वह अन्य स्त्रियों की भाँति उठा कर फेंकती नहीं बल्कि गीली मिट्टी गर्म कर बर्तनों में लगा देती। इस तरह उनके बर्तन ठीक भी हो जाते व नये दिखाई देने लगते।

इस प्रकार वे दोनों एक दूसरे के काम की सराहना करते हुए दिन बिता रहे थे। काम काज की बातों के अतिरिक्त फिजूल की गप्पों में वे समय नष्ट नहीं करते थे। कभी वे बात करते तो ऐसी ही "क्या नई फसल के लिये बीज बचा कर रख लिया है?" या "गेहूँ के दामों

तैयार करवाते थे, वह जमीन बहुत अच्छी है और पानी भी वहाँ भरा रहता है।"

"जमीन बेच रहे हैं?" बोगतुख़ बोला, "तब तो जरूर ही वे लोग गरीब होते जा रहे हैं। जमीन तो अपने निकटतम सम्बन्धी से भी अधिक है, उसमें तो अपना खून होता है।"

वह कुछ सोचने लगा और फिर सिर झुकाते हुए स्त्री की ओर देखकर बोला—

"अच्छा! हम लोग उस जमीन को खरीदेंगे।"

वे एक दूसरे की ओर देखने लगे। बोगतुख़ की आँखों से हर्ष चमक रहा था एवं स्त्री की आँखों से आश्चर्यपूर्ण स्तब्धता।

"लेकिन जमीन तो.... जमीन तो" वह गुनगुनाई।

"मैं खरीदूँगा।" वह जरा जोर से बोला, "दोन के बड़े पाले की जमीन मैं खरीदूँगा।"

"लेकिन जमीन बहुत दूर पड़ेगी" कुछ विस्मित होकर बो-बास बोली, "आधा दिन तो वहाँ पहुँचने में ही कम जाया करेगा।"

"मैं खरीदूँगा।" बोगतुख़ कुछ उत्सुक सिवासी से बोला, मानों उसकी बात काटी जा रही हो!

"जमीन खरीदना तो अच्छी बात है," वह कुछ दबती हुई बोली, "जमीन खरीदने में पैसा लगाना उससे अच्छा है बजाय कि पैसा यूं ही रखा जाय। लेकिन तुम्हारे चाचा की जमीन का टुकड़ा ही क्यों न ले लिया जाय? अपनी जमीन के साथ ही लगा हुआ जो टुकड़ा है, उसे बेचने के लिये तो वह व्याकुल हो रहे हैं।"

"वह चाचा की जमीन," बोगतुख़ जोर से बोला, "वह तो मैं नहीं खरीदूँगा। उसमें तो कुछ नहीं उगता। बीसियों वर्षों से न तो उसमें हल चला है और न खाद ही पड़ी है। वह जमीन तो चूने की तरह सख्त है। नहीं, नहीं, मैं तो दूसरे गाँव वाली जमीन ही खरीदूँगा।"

के सिर को उनमें छिपा लिया और फिर ज़ोर से कहने लगा—

"कितने अफ़सोस की बात है कि यह बच्चा भी लड़की है जिसे कोई नहीं चाहेगा चेचक के दाग़ों से भरा पड़ा है। भगवान करे यह मर जाय।"

"हाँ, हाँ," उसकी माँ ने बात को समझ कर जल्दी से कहा।

इस होने को कहने के बाद, वांगलुङ ने फिर अपनी माँ से पूछा, "क्या तुमने उनको ऐसी गरीबी का कारण पूछा ?"

"मुझे रसोईघर से बात चीत करने का मौका ही अवसर मिला!" वह कहने लगी "इस घर की हालत अब गिरती ही जायगी। पाँच २ जवान बैठे पैसा पानी की तरह बहा रहे हैं और वह भी दूसरे देशों में हर साल नई औरत रख कर पुरानी को घर भेज देते हैं। इधर बुड्ढा भी घर में ही रहता है एक न एक रखैल भी हर साल बदली जाती है और मालकिन भी दिन भर कीमती अफ़ीम फूँकती रहती है।"

"क्या यह ठीक है" वांगलुङ उत्सुकता से कहा।

"और फिर इसी महीने में तीसरी लड़की का विवाह होने वाला है," बात को जारी रखती हुई ओ-लान बोली, उसके दहेज में ही काफी बड़ा खजाना रुपया खर्च हो जायगा, उसके कपड़े बढ़िया से बढ़िया साटन के बनेंगे और शंघाई के मशहूर दर्जियों की मदद उन्हें तैयार करेगी। वह चाहती है कि उसके कपड़े विदेशी स्त्रियों के कपड़ों से भी अधिक सुन्दर व कीमती हों।

"ऐसा है तो वह विवाह किससे करेगी ?" वांगलुङ कांपते हुए बोला। इतनी रकम के खर्च से वह कुछ २ सहम सा गया था।

"शंघाई के मजिस्ट्रेट के दूसरे लड़के के साथ उसका विवाह होगा।" और फिर कुछ रुक कर बोली "उनका रुपया अवश्य ही कम होता जा रहा होगा क्योंकि मालकिन वह जमीन बेच रही है जो बाहर दीवारों के बाहर ही लगी हुई है, जहाँ वह हर साल चावलों की फसल

तैयार करवाते थे, वह ज़मीन बहुत अच्छी है और पानी भी वहीं भरा रहता है।"

"ज़मीन बेच रहे हैं!" वांगलुङ बोला, "तब तो ज़रूर ही वे लोग गरीब होते जा रहे हैं। ज़मीन तो अपने निकटतम सम्बन्धी से भी अधिक है, उसमें तो अपना खून होता है।"

वह कुछ सोचने लगा और फिर सिर झुकाये हुए स्त्री की ओर देखकर बोला—

"अच्छा! हम लोग उस ज़मीन को खरीदेंगे।"

वे एक दूसरे की ओर देखने लगे। वांगलुङ की आँखों में हर्ष चमक रहा था एवं स्त्री की आँखों में आश्चर्यपूर्ण स्तब्धता।

"लेकिन ज़मीन तो.... ज़मीन तो ' वह गुनगुनाई।

"मैं खरीदूँगा।" वह ज़रा ज़ोर से बोला, "ह्वांग के बड़े घराने की ज़मीन मैं खरीदूँगा।"

'लेकिन ज़मीन बहुत दूर पड़ेगी,' कुछ विस्मित होकर ओ-लान बोली, "आधा दिन तो वहाँ पहुँचने में ही लग जाया करेगा।"

"मैं खरीदूँगा।" वांगलुङ कुछ तुनक मिज़ाजी से बोला, मानो उसकी बात काटी जा रही हो।

"ज़मीन खरीदना तो अच्छी बात है," वह कुछ रुकती हुई बोली, "ज़मीन खरीदने में पैसा लगाना उससे अच्छा है, जबकि पैसा गाड़ कर रखा जाय। लेकिन तुम्हारे चाचा की ज़मीन का टुकड़ा ही क्यों न ले लिया जाय? अपनी ज़मीन के साथ ही लगा हुआ जो टुकड़ा है, उसे बेचने के लिये तो वह व्याकुल हो रहे हैं।"

"वह चाचा की ज़मीन?" वांगलुङ ज़ोर से बोला, "वह तो मैं नहीं खरीदूँगा, उसमें तो कुछ नहीं उगता, बीसियों वर्षों से न तो उसमें कुछ फसल हुई है और न खाद ही पड़ी है। वह ज़मीन तो चूने की तरह सख्त है। नहीं, नहीं, मैं तो ह्वांग वालों की ज़मीन ही खरीदूँगा।"

"दूँगा की ज़मीन" उसके मुँह से ऐसे ही निकला, मानो वह अभी ज़मीन ख़रीद रहा हो। वह रुपया लेकर आयगा और सौदा करेगा, "मेरे पास रुपया है। जो ज़मीन बेचना चाहते हो उसकी क्या कीमत लगाते हो!"

और उसकी भी बात समझ गई। वह सोचने लगी कि आख़िर उसका पति वह ज़मीन ख़रीद रहा है जिसके मालिक की परवरिश में वह पली और बड़ी हुई है। उसने कहा—

"यही ज़मीन ख़रीद ली जाय। शायद वहाँ पैदा हो सके यही ज़मीन अच्छी है, पानी भी यहाँ आसानी से मिल जाया करेगा।" और फिर मन्द २ मुस्कान उसके चेहरे पर खेलने लगी। कुछ देर बाद वह बोली—

"पिछले वर्ष इन्हीं दिनों में मैं इस घर की नौकरानी थी।"

और वे दोनों इसी प्रकार अपने विचारों में डूबे हुए चलते चले गए।

\+ \+ \+ \+

---

आखिरकार यह काम उसके दलाल द्वारा ही पूरा हुआ जिसने बीच में ही कुछ रकम अवश्य ही साफ़ की होगी। ऐसे ही सोचते हुए वाँगलुङ को लगा जैसे चाँदी के वे रुपए ज़मीन से अधिक प्यारे थे। चाँदी चमकती तो थी।

किंतु ज़मीन तो अब उसकी हो चुकी थी। एक दिन वह ज़मीन को देखने चल पड़ा। किसी को पता नहीं था कि यह ज़मीन अब उसकी थी। शहर की चहारदीवारी से बाहर ज़मीन के इस टुकड़े पर वह अकेला ही घूम रहा था। उसने अच्छी तरह ज़मीन को नापा, तीन सौ क़दम लम्बा और एक सौ बीस क़दम चौड़ा हुआ था। उसकी सीमा पर चार पत्थर ह्वाँग के नाम से ही अब तक लगे हुए थे। और इन पत्थरों को वो हटवा कर वह अपने नाम के पत्थर लगवा देगा लेकिन अभी नहीं। वह नहीं चाहता था कि लोगों को मालूम हो जाए कि अब वह एक अमीर आदमी है। थोड़ा रुपया और इकट्ठा हो जाने पर वह यह काम करेगा। तब उसे ऐसी कोई परवाह भी नहीं रहेगी। फिर ज़मीन की ओर देखते हुए उसने सोचा—

"उस बड़े घर में यह ज़मीन कोई क़ीमत नहीं रखती, किंतु मेरे लिए यह ज़रा सी ज़मीन बहुत कुछ है।"

यह सोचने के बाद उसे अपने ऊपर बड़ी ग्लानि हुई। इस ज़रा सी ज़मीन को वह बहुत कुछ समझता है लेकिन जब उसने रुपए दलाल के सामने रखे थे तो उसने लापरवाही से कहा था—

"यह रुपया उस बूढ़ी मालकिन की अफ़ीम को कुछ दिन तो चलायेगा ही।"

जो अन्तर उसके और ह्वाँग परिवार के बीच उसे जान पड़ा वह बहुत बड़ा था। एक प्रकार के क्रोध से उसने फिर यह दृढ़ निश्चय किया कि इसी ज़मीन को वह चाँदी से भर देगा और वह इसी प्रकार ह्वाँग की सारी ज़मीन ख़रीदता चला जायगा तभी यह अन्तर मिट सकेगा।

बसन्त के आगमन से दिन अब फिर बड़े हो गए। वह अपनी ज़मीन में पूरी लगन के साथ जुट गया। उसका बाप बच्चे को देखता रहता और स्त्री उसके साथ खेत पर काम में लगी रहती। खेत में काम करते हुए एक दिन अचानक उसकी निगाह अपनी स्त्री पर पड़ी और वह ताड़ गया कि पेट में बच्चा फिर है। उसे यह अच्छा नहीं लगा कि फसल कटने के समय वह काम करने लायक नहीं रहेगी।

"तो अब की बार फिर तुम्हें पूरे दिन हुए"

"अब ऐसी तकलीफ नहीं होगी, वह तो पहिले बच्चे के समय ही तकलीफ अधिक होती है।" वह तड़क कर बोली।

इसके बाद बच्चे के सम्बन्ध में फिर कोई बात नहीं हुई। स्त्री का पेट बढ़ता गया और आखिर वह दिन आ गया जब वह चुपचाप घर में घुस गई। उस दिन दोपहर को भी खाने के लिए वह घर नहीं गया क्योंकि गेहूँ पका हुआ पड़ा था, उसे समेटना था और बादल गरज २ कर वर्षा की घोषणा कर रहे थे। लेकिन दिन छिपने से पहिले ही स्त्री भी वहाँ पहुँच गई, उसका शरीर थका हुआ था और चेहरा क्लांत था। वाँगलुङ कहना चाहता था "आज के दिन काफी मेहनत हो गई, अब जाओ बिस्तर पर आराम करो" किन्तु उसका शरीर स्वयं इतना थक गया कि उसने सोचा कि उसकी थकान भी बच्चा पैदा करने की थकान के बराबर ही हो चुकी है इसलिये निर्दयी की भाँति चुप रह गया। फिर हँसिया चलाते हुए बीच में बोला।

"लड़का है या लड़की?"

"यह दूसरा लड़का है" स्त्री ने शांत स्वभाव से कहा।

इसके बाद आपस में कोई बातचीत नहीं हुई, किन्तु वाँगलुङ प्रसन्न था और इस प्रसन्नता से उसे थकान का बोझ कम मालूम पड़ने लगा। देर रात तक चाँद के प्रकाश में काम करते रहने के बाद वे दोनों घर चले गए।



अब जैसा कि उसे डर था चोंगलुङ का चाचा उसके लिये दुख-दायी हो गया। अपने पिता के छोटे भाई को पूरा अधिकार था कि वह परिवार सहित चोंगलुङ पर निर्भर रहे। यद्यपि अब तक चोंगलुङ और उसके पिता ने गरीबी के दिन काटे इन्होंने किसी प्रकार की सहायता नहीं दी केवल अपनी स्त्री और सातों बच्चों को ही खिलाते रहे। उनके परिवार में से काम कोई नहीं कर सका। चाची घर को सफाई करने से दूर ही रहती और बच्चे तो अपने मुँह की लूटन को नहीं छुड़ा पाते थे। लड़कियाँ बड़ी होगई थीं और विवाह के योग्य थीं लेकिन गाँव में इधर उधर फिरा करती थीं। कभी २ तो उन्हें आदमियों से बातचीत करते भी देखा गया था। इन बातों को चोंगलुङ अपने परिवार के लिए कलंक समझता था। ऐसे ही एक दिन जब उसने चाचा की बड़ी लड़की को फिरते हुए देखा तो उससे न रहा गया। सीधा वह उसके घर पहुँच कर चाची को खरी खरी सुनाते हुए बोला—

अब इस लड़की से कौन विवाह करेगा जो हर एक आदमी से बात करती फिरती है। इधर तीन चार वर्ष से यह विवाह के योग्य है और फिर भी घूमती रहती है। आज ही मैंने उसे गाँव के एक पुरुष से हाथ में हाथ लिये बात करते हुए देखा है।

चाची की जबान तेज काम करती थी। चोंगलुङ पर बुरी तरह बरस पड़ी।

"ठीक है उसके विवाह का और दहेज का खर्चा कौन देगा ? जिनके पास अनेक भूमि है और उसका उपयोग करना जानते हैं और जो पैसा इकट्ठा कर अपने और भूमि खरीदते रहते हैं उनके लिये बातें बनाना आसान है लेकिन तुम्हारे चाचा तो आरम्भ से ही भाग्यहीन हैं। निर्दोष होते हुए भी उनका भाग्य बुरा है। भगवान की ऐसी ही इच्छा है। जहाँ और लोग अच्छा नाज पैदा करते हैं वहाँ उनका बीज भूमि में ही निर्जीव हो जाता है।'

इस प्रकार कहते हुए चाची जोर जोर से रोने लगीं एवं अपने सिर के बाल नोंच नोंच कर फेंकने लगी। फिर बोली—

"दुर्भाग्य का होना भी एक बात है जो तुम नहीं समझ सकते। जब कि औरों की भूमि में अच्छा चावल और गेहूँ उत्पन्न होता है तब हमारी भूमि में घास ही होकर रह जाती है। जब औरों के मकान सैकड़ों साल तक खड़े रहते हैं, तो हमारे मकान की जमीन तक हिल पड़ती है जहाँ औरों के पुत्र उत्पन्न होते जाते हैं वहाँ मेरे पुत्रियाँ ही होती हैं— वाह रे दुर्भाग्य !

वह इतनी जोरों से चिल्लाई कि पड़ोस की स्त्रियाँ अपने अपने घरों से बाहर निकल आईं और आकर वहाँ खड़ी हो गईं। किन्तु वाँगलुङ उसी प्रकार खड़ा रहा उसे तो जो कहना था वह कह चुका था फिर बोला—

"फिर भी यह उचित नहीं कि मैं अपने बड़ों को सीख दूँ किन्तु इतना अवश्य कहूँगा कि लड़की जब तक कुमारी रहे तभी उसका विवाह कर देना चाहिए, वरना क्या किसी ने कभी ऐसा भी देखा है कि सड़कों पर कुतिया बच्चे न देती हो ?"

इस प्रकार साफ २ बात कहके वह सीधा अपने घर चला गया और चाचा को उसी तरह हाथ हिलाते छोड़ गया। अब जब कि वह प्रति वर्ष होंग परिवार की थोड़ी २ भूमि खरीदने की तैयारी में लगा था

और उम्र में बढ़ते हुए लड़कों के भविष्य के लिये कुछ ज़मीन जायदाद खरीद कर रखना चाहता था, तो उसे अपने चाचा के परिवार की खस्ता हालत को देखकर, बड़ा गुस्सा होता।

दूसरे दिन जब वह अपने खेत पर काम कर रहा था तो उसका चाचा वहाँ आया। उस समय भीखान वहाँ नहीं थी। दूसरे बच्चे होने के बाद दस महीने हो चुके थे और अब तीसरी सन्तान होने वाली थी। इस बार उसकी तबियत ठीक नहीं रहने के कारण उसका खेत में आना नहीं होता था अतएव वाँगलुङ अकेला ही काम कर रहा था। वाँगलुङ घास खोदता रहा और चाचा वहीं पास में चुपचाप खड़े रहे। आखिर वाँगलुङ कुछ ईर्ष्या से बोला—

"माफ़ करना चाचाजी आपको देख कर भी मैं बराबर काम में लग रहा हूँ। यह फसलें आप जानते ही हैं दो ही और तीन तीन बार बोई जाती हैं। आपका तो यह काम खत्म हो गया होगा। मैं काम में बहुत सुस्त हूँ—गरीब किसान हूँ—काम से कभी समय ही नहीं मिलता जो थोड़ा बहुत आराम कर सकूँ।"

उसका चाचा वाँगलुङ के व्यङ्ग को समझ तो गया किन्तु शांति से बोला—

"मैं तो भाग्यहीन हूँ। हम सब पचीस बीज डालने पर कहीं एक पौद उठी है। उसमें खाने के लिये भी सामान खरीदना पड़ेगा।"
ऐसा कह कर उसने एक लम्बी साँस ली।

वाँगलुङ ने अपना खुरप और खड़ा कर दिया। वह समझ गया था कि चाचा कुछ रुपये चाहते हैं अतएव चुपचाप रहा। आखिर चाचा ने ही बात आरम्भ की—

"घर में जो बातें तुमने मेरी बड़ी लड़की के सम्बन्ध में कही हैं मुझे बताई गई हैं। तुम अपनी उम्र के हिसाब से बुद्धिमान हो और जो कुछ तुमने कहा है सच है। उसका विवाह हो ही जाना चाहिए। हम

समय उसकी अवस्था पन्द्रह वर्ष की है, इस उम्र में तो लड़कियों के बच्चे होने आरम्भ हो जाते हैं। मुझको बराबर यही डर लगा रहता है कि कहीं किसी आवारा व्यक्ति के साथ फँसकर वह हमारे सम्मानीय कुटुम्ब को कलंक न लगा दे।'

चौंगहुआ ने कुल्हाड़ी उठाकर एक ओर रख दी। वह साफ-साफ कहना चाहता था कि ऐसा ही है तो अपनी लड़की को वश में क्यों नहीं रखते। घर के अन्दर वह सफाई से क्यों नहीं रहती और घर के काम काज में ही समय क्यों नहीं बिताती ?'

किन्तु ऐसी बातें अपने से बड़ों से नहीं कही जातीं इसलिए चौंगहुआ चुप ही रहा।

"यदि मेरा भाग्य अच्छा होता," चाचा बोलते रहे—"तो घर में ऐसी ही स्त्री होती जैसे तुम्हारे पिता की थी या जैसी तुम्हारी स्त्री है। वह खेत के काम में भी सहारा देती और लड़के भी पैदा करती। किन्तु मेरी स्त्री तो पड़ी २ मोटी हो रही है बराबर लड़कियाँ ही पैदा की हैं उसने जैसे तैसे एक लड़का हुआ वह भी इतना आलसी है कि उसे भी लड़की कहना ही ठीक होगा। यदि ये सब ऐसे न होते तो मैं भी उतना ही खाता पीता और खुशहाल रहता जैसे कि तुम हो। मैं बस इच्छा में स्वयं तुम्हारी लड़कियों के विवाह करता और तुम्हारे लड़के का काम दिखाने में अपनी जमानत भी देता, तुम्हारे मकान की मरम्मत की आवश्यकता होती तो सहारा देता, मतलब यह कि हर प्रकार से तुम्हारी तुम्हारे बच्चों की व तुम्हारे पिता की देखभाल में स्वयं करता। आखिर हम दोनों में एक ही तो खून दौड़ रहा है।"

चौंगहुआ ने धीरे से उत्तर दिया।

आप जानते हैं मैं कोई अमीर आदमी नहीं हूँ। घर में पाँच लोग खाने वाले हैं, पिता बूढ़े हो गए हैं उनसे कुछ काम होता नहीं किन्तु खाने को तो चाहिए ही। इसके अतिरिक्त एक बच्चा और होने वाला,

है, कदाचित् इस समय तक पैदा भी हो गया हो।'

चाचा एकदम बोले—"तुम अमीर हो, तुम्हीं ने तो ब्याज के बड़े भारी की जमीन पर जमीन खरीदी है, भगवान जाने कितनी मँहगी खरीदी होगी। क्या गाँव में और भी कोई ऐसा है जो यह सब कर सकता हो?'

इतना सुनते ही सोमदत्त को गुस्सा आ गया और वह चाचा की ओर चिल्लाकर बोला—

"यदि मेरे पास कुछ रुपया है तो वह इसलिये कि मैं स्वयं मेहनत करता हूँ मेरी स्त्री भी मेहनत करती है। चाचों की तरह हम घर घर गप्प नहीं हाँकते, जुआ नहीं खेलते और बच्चों के प्रति लापरवाही नहीं बरतते।

यह सुनकर चाचा के झुर्रियों भरे चेहरे पर खून दौड़ गया अपने भतीजे की ओर दौड़ कर उसके दोनों गालों पर जोर से चाँटे मारते हुए कहा—

"तुम्हारी इतनी हिम्मत कि तुम अपने चाचा से ऐसी बातें कहो। क्या यही तुम्हारा न्याय है? क्या तुम्हारा कोई सिद्धांत नहीं? क्या तुमने यह नहीं सीखा कि अपने से बड़ों के साथ आदर और श्रद्धा से बात की जाती है?"

सोमदत्त अन्दर ही अन्दर क्रोध से घुट सा रहा था किंतु साथ-साथ अपने कसूर का भी उसे आभास था इसलिये चुपचाप खड़ा रहा।

गुस्से से चिल्लाते हुए चाचा कहते गए—'मैं सारे गाँव में तुम्हारी बातें कहूँगा। कल तुमने मेरे मकान पर आकर मेरी ही लड़की के चरित्र पर आघात किया और आज तुमने मेरे साथ इस बुरी तरह से बर्ताव किया है। मेरी लड़कियाँ अब खराब हो जायें फिर भी मैं उनसे भी ऐसी बातें सुनना पसन्द नहीं करूँगा।" वह जोर जोर से कहते गये—"मैं सारे गाँव में कहूँगा—सारे गाँव में कहूँगा।" आखिर विवश होकर

बोंगाकुड़ बोला—"मुझसे चाहते क्या हैं आप ?" बोंगाकुड़ ने सोचा' अगर सारे गाँव में घर की कोई बात फैलती है तो बुरी बात है। चाचा के परिवार और उसके परिवार का मूल तो एक ही है।

इतना सुनते ही चाचा का गुस्सा शांत हो गया और वह बोंग कुड़ का हाथ सहलाते हुए बोला—"मैं तुम्हें जानता हूँ तुम अच्छे बच्चे हो—तुम तो मेरे बेटे हो। वैसे अगर पाँच-दस आदमी के लिये मुझे दो तो मैं अपनी लड़की के विवाह की बातचीत चलाऊँ। तुम ठीक ही कहते हो कि लड़की के विवाह का समय आ गया है।

बोंगाकुड़ अपनी मुस्कान को एक बार छिपाता हुआ बोला—"घर पर आइये रुपया पैसा हर जगह नहीं लिये फिरता हूँ।" और वह आगे बढ़ता गया विचारों में वह दुखी हो रहा था कि उसकी गाढ़ी कमाई के सिक्के अब दस होते न कुएँ में डाल दिये जायेंगे।

दोनों बच्चों को जो घर में खेल रहे थे एक तरफ हटाता हुआ वह सीधा अन्दर अपने कमरे में चला गया उधर चाचा उन बच्चों के साथ खिलवाड़ करने लगे। बोंगाकुड़ ने बच्चों की ओर कोई ध्यान नहीं दिया। बाहर की रोशनी से अब वह बन्द कमरे में गया तो उसे बड़ा अन्धेरा लगा और उसे कुछ दिखाई नहीं दिया। केवल छेद से थोड़ा प्रकाश आ रहा था। किन्तु सहसा उसे ताजे खून की गन्ध आई। वह समझ गया, बोला— "यह क्या ? क्या तुम्हारा समय आ गया।"

अपनी स्त्री की बहुत धीमी आवाज में उसने सुना—"वह भी हो ही गया अब की बार तो लड़की है।

बोंगाकुड़ खड़ा का खड़ा रह गया। उसे कुछ बदशगुनी मालूम हुई। उसके चाचा का घर लड़कियों के ही कारण बिगड़ रहा था। अब उसके घर में भी एक लड़की पैदा हो गई।

बिना कुछ कहे हुए वह सीधा दीवाल की ओर जाकर खूँटी से थोड़ी मिट्टी निकाल कर चाँदी के सिक्के गिनने लगा। एक एक

अपनी खोदी हुई घास के गट्ठर की ओर देखते ही वह निराशा से भर गया। अब तो अगली फसल तक ही कुछ रुपये उसके पास इकट्ठे हो पाएँगे। उधर आकाश की ओर से कौवों का झुण्ड आकर सिर के ऊपर मँडराने लगा, वह उनकी ओर देखने लगा। कौवों के झुण्ड ने उसके घर को चारों तरफ के पेड़ों पर बैठ कर घेर लिया और जोर जोर से काँव-काँव करने लगे। वह उन्हें भगाने के लिये उधर दौड़ा, तब कौवे शोर करते हुए वहाँ से उड़ गए।

वह जोर से कराह उठा। यह वसन्तकुल की निराशा थी।

# ८

'एक बार यदि मनुष्य दैवी कृपा से वंचित हो जाय तो फिर कोई देवता उसकी ओर ध्यान नहीं करते" वांगचुक को कुछ ऐसा आभास आपसे आप होने लगा। ग्रीष्म के आरम्भ में ही सदैव की भाँति वर्षा ने भी अपना रुख बदल दिया। धूप की चमक से दिन पर दिन बीतते चले गये किन्तु वर्षा न हुई। प्रातः होते ही धूप चमक उठती और रातें भी बिना बादल के आकाश में तारों से आच्छादित होतने लगीं।

खेतों की जिस जमीन को वांगचुक ने बड़ी मेहनत से जोता था वह अचानक गर्मी से चटकने लगी और जो कुछ पौधे उग आये थे वे मुरझा गये। चावल की फसल भी रुक गई। एक लम्बे बाँस पर दोनों ओर भारी बाल्टियाँ लटकाए वह पहिले गेहूँ की पौध को पानी देता और फिर चावल के खेत को सींचता। इसी प्रकार मेहनत करते २ सारे शरीर में छाले पड़ गए, किन्तु वर्षा न हुई।

आखिर तालाब भी सूखने लगे और मिट्टी जम गई, कुएं का पानी भी इतना नीचे जाने लगा कि वांगचुक ने सोचा—

"यदि बच्चों और बूढ़े पिता के लिए पानी रखना है तो पौधों को सूखा रहने देना होगा।'

क्रोध से और फिर गिड़गिड़ा कर, अपने प्रश्न का उत्तर भी वांगचुक अपने आप देते हुए बोला—

अपनाया जाता था। समझाने से भी उनकी समझ में यह बात नहीं आती थी कि इस प्रकार ऐसा करने के लिए अब रुपया नहीं रह गया था और रोज रोज नई-नई लड़कियों के कानों के झुमर रिंग' तथा हाथ के लिए सोने के आभूषणों के लिए अब कोई रकम नहीं रह गई थी। उसने अभी तक अपनी जिन्दगी में यह नहीं सुना था कि "रुपया नहीं है" और न वह सुनने की उसमें बरदाश्त ही थी।

अपने माँ बाप के ऐसे ढंगों को देख कर लड़के लोग भी समझते कि उनकी जिन्दगी के लिए काफी रकम मौजूद है और इसीलिए रियासत के मैनेजर को सुना सुना कर हर तरह से रुपया ऐंठते रहते थे। बेचारे मैनेजर की परेशानी बढ़ती हो जाती थी। जिस आराम से बैठ कर साहब अपनी जिन्दगी बसर कर रहे थे, उसमें भी फ़र्क़ पड़ चुका था। इन परेशानियों और फ़िक्रों के कारण वह भी सूखने लगे थे।

देवताओं की कृपा इस परिवार से उठ चुकी थी। हुआंग परिवार की रियासत की किसी जमीन में कोई पैदावार वर्षा के अभाव से नहीं हो पाई थी। इस हालत में जब वाँगलुङ मैनेजर के पास यह कहते हुए पहुँचा कि "मेरे पास रुपया है" तो ऐसा लगा मानो वह कितने ही दिन के भूखे से यह कह रहा हो कि "मेरे पास खाना है।"

मैनेजर कोई इन्कार नहीं कर सका। जहाँ पहले इसी प्रकार की खरीद फ़रोख्त में कितने ही दिन लग जाते थे, वहाँ आज कोई समय नहीं लगा। एक हाथ से रुपया दूसरे हाथ में गया कागज़ों पर दस्तखत होकर मुहर लगी और जमीन वाँगलुङ की हो गई।

इस बार फिर वाँगलुङ ने कितना रुपया दिया वह गिनने की ख्वाहिश नहीं की वह उसकी गाढ़ी कमाई का रुपया था जो उसने अपने खून को पसीने की तरह बहा कर इकट्ठा किया था। रुपया बिना गिने ही दे दिया गया क्योंकि यह जमीन खरीदने की वह ठान चुका था। यह नई जमीन पहिले वाली से दुगनी थी और अधिक उपजाऊ

थी। किन्तु वांगलुङ के लिये ज़मीन के उपजाऊ होने की बात इतनी बड़ी नहीं थी जितनी कि यह बात कि यह ज़मीन एक बड़े रईस आदमी से ख़रीदी गई है। इस बार यह बात उसने किसी को नहीं बताई यहाँ तक कि ओ लान को भी नहीं।

× × ×

महीने पर महीने बीतते चले गये किन्तु वर्षा न हुई। पतझड़ आने लगा और तब आकाश में इधर उधर छोटे २ बादलों के टुकड़े दिखाई दिये। इन्हीं बादलों की ओर गाँव वाले देखते रहते। कोई कहता कि इस टुकड़े में पानी है कोई कहता उस टुकड़े में और इतने ही में वायु के झकोरों से बादल इस प्रकार उड़ते हुए चले जाते, जैसे झाड़ू लगाते हुए धूल उड़ती चली जाती है। आकाश फिर सूना का सूना रह जाता। प्रातः होते ही सूर्य चमक उठता तथा रात में चन्द्रमा भी इसी प्रकार अपनी चमक दिखा कर अस्त हो जाता।

किन्तु बड़ी मेहनत के परिणाम स्वरूप वांगलुङ के खेतों में अवश्य थोड़ा बहुत नाज पैदा हुआ। सेम और मटर की भी फसल बहुत कम हुई। खेत से इस पैदावार को समेटने में वांगलुङ ने अपने दोनों लड़कों को भी लगा लिया। बहुत ही कड़ाई और ईमानदारी से फसल बीनी जाने लगी। मटर और सेम की फैली हुई बेलों को जब वांगलुङ एक ओर फेंकने लगा, तो उसकी बीवी बोली—

"इन्हें अकारथ नष्ट नहीं किया जायगा। मुझे याद है जब मैं बच्ची थी तब शांटुङ में इसी प्रकार अकाल के अवसर हो आए थे। तब इन्हीं सूखी हुई बेलों को हमने खाया था। खाने में ये घास से अधिक स्वादिष्ट होती हैं।"

इतना सुन कर सब कुछ देर के लिए चुप हो गए, अकाल के लक्षण तो स्पष्टतया दिखाई देने लगे थे और इसका डर सभी समझते थे, केवल छोटे बच्चों को ऐसा कोई डर नहीं था। उनके लिए तो माँ

वाँगलुङ यह सुनकर चिल्ला पड़ा, उसे लगा—मानो किसी ने धक्का दिया हो, "अब हम आदमी को काट कर खायेंगे ?" बैल उसका बरसों का साथी था और उसके साथ २ उसने भी ज़मीन पर उतनी ही मेहनत की थी उसने कहा—

"बैल को हम कैसे खायेंगे ! फिर ज़मीन पर हल कैसे चलेगा ?"

बूढ़े बाप ने उत्तर दिया "या तो अपने और बच्चों के प्राण बचा लो या बैल के ही । अपनी ज़िन्दगी तो फिर खरीदी नहीं जा सकती हाँ बैल तो फिर भी खरीदा जा सकता है ।"

वाँगलुङ ने उस दिन बैल को नहीं मारा । ऐसे ही दो दिन निकल गए और बच्चे भी भूख से घबराने लगे तो ओलान ने बच्चों को अपने पास समेट कर करुण दृष्टि से वाँगलुङ की ओर देखा । वाँगलुङ ने जब देखा कि बैल मारना ही पड़ेगा तो रुखाई से बोला—

"तो तुम बैल को मार दो । लेकिन मैं यह काम स्वयं नहीं करूँगा ।"

वह अपने कमरे में गया और जाकर रजाई लपेट अपने बिस्तर पर पड़ रहा ताकि बैल के मरते वक्त उसके तड़पने की आवाज़ उसे सुनाई न दे ।

इसके बाद ओलान बाहर निकली और रसोई में काम आने वाली छुरी से उसने बैल की गर्दन काटी गिरता हुआ खून एक बर्तन में इकट्ठा किया फिर उसकी खाल खींच कर एक ओर रख दी तथा माँस के बड़े टुकड़े काट कर अलग रख दिए । वाँगलुङ तब तक बाहर न निकला जब तक माँस पक कर मेज़ पर न आ गया । किन्तु जब वह अपने बैल का माँस खाने लगा तो उसके मुँह में न चल सका, थोड़ा रसा ही पीकर वह उठ गया । यह देख कर ओलान ने उससे कहा—

"यह बैल ही है और अब तो वह बूढ़ा हो गया था । जब अच्छे दिन आयेंगे तो इससे भी अच्छा बैल मिल जायगा ।"

में उसकी रगों में खून फिर तेजी से दौड़ गया। उसने आप ही आप कहा—

"ये लोग मेरी जमीन मुझसे नहीं ले सकते। अपनी जमीन को जैसा मैंने बना दिया है, उसे ये लोग नहीं छीन सकते। अगर मेरे पास रुपया होता तो अवश्य ही ये लोग लूट ले जाते। जमीन तो मेरे पास हर सूरत से है ही।"



का गोश्त-पोस्त शरीर अब हड्डियों का ढाँचा भर रह गया था। छोटी बच्ची यद्यपि उठने बैठने की उम्र की थी, किंतु उसमें उठने भर की जान कहाँ थी? वह बिस्तर पर ही पड़ी रहती, जो कुछ मुँह में आ जाता चूस लेती और इस प्रकार वह अपने जीवन से संघर्ष कर रही थी। उसके छोटे से जीवन में इस संघर्ष को देखकर वांगलुङ का हृदय पसीज जाता। वह कभी २ उसे अपनी गोदी में उठाकर खिलाने लगता, वह बच्ची भी हँसने की चेष्टा करती किंतु हँसी मुस्कराहट से आगे नहीं बढ़ पाती। उसकी मुस्कराहट देखकर वांगलुङ की आँखों में आँसू आ जाते।

बूढ़े बाप की दशा फिर भी औरों से अच्छी थी क्योंकि जो कुछ भी खाने को इकट्ठा होता, वह उसे ही दिया जाता, चाहे बच्चों को न मिले। वांगलुङ कभी २ गर्व से सोचने लगता कि कोई यह न कहने पावे कि बुढ़ापे में मृत्यु के समीप की अवस्था में बूढ़े बाप को नहीं पूछा गया। यदि उसका शरीर भी बूढ़े बाप के काम में आ सकता तो वांगलुङ सहर्ष दे देता। वह बूढ़ा जो कुछ मिलता खा लेता और दिन रात सोता रहता। इस प्रकार उसमें इतनी शक्ति भर रह गई थी कि दोपहर को दरवाजे तक धूप सेंकने के लिये चल फिर लेता था। एक दिन वह बूढ़ा अपनी आवाज को तेज करके बोला—

' मैंने इससे भी खराब दिन देखे हैं। एक समय तो मैंने स्वयं आदमी औरतों को बच्चों का माँस खाते देखा था।"

"लेकिन ऐसा इस घर में कदापि न होगा।' वांगलुङ ने डर से भर्राई आवाज में कहा।

× × × ×

एक दिन वांगलुङ का पड़ोसी चिंग वहाँ आया। वह भी हड्डियों का ढाँचा भर हो था। दरवाजे पर आकर धीरे से बोला—

"शहर में कुत्तों का माँस खाया जा रहा है जहाँ कहीं भी थोड़ा

और उसके खो-खान की आवाज़ थी। ओलान चुपचाप दिन दिन भर बिस्तरे पर पड़ी रहती, क्योंकि रसोई बनाने का तो कोई काम रह ही नहीं गया था।

"चलो—हम लोग दक्षिण की ओर चलेंगे।" वांगलुङ बोला।

वांगलुङ की इस आवाज़ में प्रसन्नता थी जो महीनों से किसी ने नहीं सुनी थी। बच्चे एक दम सिर उठाकर उसकी ओर देखने लगे बूढ़ा बाप अपने कमरे से निकल आया और ओलान कमज़ोरी की अवस्था में ही सरक कर दरवाज़े पर आकर खड़ी हो गई। दरवाज़े के सहारे से खड़ी होकर बोली—

"यह अच्छी बात है, अब कम से कम चलते चलते तो मरेंगे।"

उसके पेट के अन्दर बच्चा फलता सा साफ दिखाई दे रहा था क्योंकि ओलान के शरीर पर और कहीं तो माँस रहा नहीं था। वह बोली—' केवल कल तक के लिये रुक जाओ। कल तक बच्चा पैदा हो जायगा ऐसा मालूम मुझे हो रहा है।

अच्छा कल सही!" वांगलुङ ने उत्तर दिया। ओलान की ओर देखकर उसका हृदय भर आया। अपने से अधिक दया उसे उसी पर आई। फिर बोला "तुम कैसे चल सकोगी?" पड़ोसी चिंग की ओर देखते हुए बोला "यदि तुम्हारे पास कुछ हो तो मुट्ठी भर नाज दे दो ताकि इस समय मैं इन बच्चों की माँ के वास्ते बना सकूं। यदि तुम यह उपकार मेरे साथ कर सकोगे तो मैं भूल जाऊंगा कि तुम भी बाकी की तरह मेरे घर से थोड़ा बहुत नाज उठाकर ले गए थे।'

चिङ ने बड़ी शर्म से उसकी ओर देखा और दबी आवाज़ से बोला—"उस समय से अब तक मुझे ज़रा भी रोटी नहीं मिली है। वह तो वह कुत्ता, तुम्हारा चाचा था जिसने मुझे यह लालच दिया था कि तुम्हारे पास नाज भरा पड़ा है। इस कठोर भगवान के नाम से मैं

इतना भी आभास नहीं होता कि शहर तक जाकर बिना पैसे ही कुछ प्रबन्ध कर आ ये। वास्तव में भूख उसे रह ही नहीं गई थी।

भूखे पेट की ज्वाला से अब उसे कोई कष्ट न होता। अपने खेतों में से घास और मिट्टी तक खोद २ कर वह बच्चों को खिला चुका था। कुछ दिन से केवल मिट्टी को पानी में घोल घोल कर बच्चों को दे रहा था। बच्चों को तड़पन कुछ क्षणों के लिए तो शांत हो हो जाती। किन्तु अब उसे मानसिक वेदना से महान् कष्ट होता। वह इन्हीं दुःखी विचारों में ओत प्रोत हो सोचने लगा कि इसी प्रकार मौत के मुँह में चला जाना ही ठीक होगा। इतने में हो उसे लगा कि उसके खेतों में कोई चल रहा है। कुछ आदमी उसकी ओर आते दिखाई दिये किन्तु वह बैठ ही रहा। पास आने पर उसे समझ आई कि उन आदमियों में से एक तो उसका चाचा था। साथ के दोनों अन्य पुरुषों को वह नहीं पहिचानता था।

व्यंग-मुस्कान से उसका चाचा बोला "इधर कई दिनों से तुम्हें देखा नहीं," पास आकर और भी जोर से बोला, 'तुम कितने अच्छे रहे। और तुम्हारा बाप मेरा बड़ा भाई वह अच्छा तो है ?"

बाँगड़ू ने चाचा को ओर देखा। चाचा दुबला पतला तो अवश्य था किन्तु जैसा भूख से कमजोर होना चाहिये था वैसा दिखाई नहीं दे रहा था। जो थोड़ी बहुत शक्ति बाँगड़ू के शरीर में बची रह गई थी उसी से उसकी नाड़ियों में क्रोध भरा खून एकदम बहने लगा और भर्राई आवाज से बोला, "तुम कैसे अच्छे रहे हो ?" इस समय किसी प्रकार के शिष्टाचार का कोई विचार नहीं रहा और न इसी बात का कि वहाँ अजनबी मनुष्य भी मौजूद हैं। उसे तो केवल चाचा के शरीर पर चढ़ा हुआ मांस ही नजर आ रहा था। चाचा ने आँखें मछली तरह घोंघम और हाथों को आकाश की ओर उठाते हुए कहा—

"पाता रहा हूँ ! यदि तुम मेरा घर सुन सकते ! अब चिड़िया के उड़ाने के लिए तिनका भी बाकी नहीं रहा। मेरी स्त्री—तुमने तो देखा।

न बरदाश्त किया यह समझना कठिन था।

बाँगलुक कुछ न बोला किन्तु बच्चे को उठा कर दूसरे कमरे में ले आया और जमीन पर डाल दिया। फिर इधर उधर से ढूंढ कर एक चटाई का टुकड़ा उठाया और उसमें बच्चे को लपेट लिया। बच्चे को उठा कर वह घर से बाहर की ओर निकल पड़ा और खेतों में जहाँ तक उसके पैर उसे ले गए, वह चलता चला गया। एक टूटी फूटी पुरानी कब्र के पास आकर एक कोने में उसने लाश रख दी। लाश को रख कर वह वापिस चला ही था कि एक भेड़ियानुमा कुत्ता आकर उसे झकझोरने लगा। बाँगलुक ने एक ईंट उठा कर मारी लेकिन कुत्ता वहाँ से हटा नहीं। बाँगलुक दुखी तो था ही थक भी गया था। आखिर "जैसा है, ठीक है" कहता हुआ वापिस हो गया।

× × ×

दूसरे दिन जब रोज़ की तरह सूरज निकला तो बाँगलुक को स्वप्निल सी अवस्था में ऐसा जान पड़ा कि न जाने इस कमज़ोरी की हालत में उसके पाँव चार कदम आगे के लिए चल भी सकेंगे या नहीं! दक्षिण की ओर उस स्थान पर पहुँचते २ तो जहाँ कुछ खाना मिल सके, सभी जीव [illegible] जायेंगे। इससे तो अच्छा होगा कि यहीं रुक जायें और इन्हीं सिसकियों पर मरें। बिस्तर पर बैठा हुआ वह सोचता रहा और सामने रास्तों की ओर नज़र गड़ा कर देखता रहा क्योंकि वहाँ ऐसी कोई वस्तु भी नहीं बच रही थी जो खाने के काम आ सकती।

अब उसके पास पैसा नहीं था। कई दिन हुए आखिरी पाई भी खर्च हो चुकी थी। यदि पैसा होता भी तो उससे भी कोई लाभ न था क्योंकि खाने की कैसी भी सामग्री नहीं बच पाई थी, जो खरीदी जा सकती। उसने सुना था कि शहर में कुछ ऐसे रईस लोग थे जिन्होंने अनाज जमा कर रखा था। वे उसे और भी बड़े रईसों के हाथ बेच रहे थे, किन्तु इन बातों पर उसे अब क्रोध भी नहीं आता था। अब तो उसे

इतना भी आभास नहीं होता कि शहर तक आकर बिना पैसे ही कुछ असर कर जा के। वास्तव में भूख उसे रह ही नहीं गई थी।

भूखे पेट की ज्वाला से अब उसे कोई कष्ट न होता। अपने खेतों में से घास और मिट्टी तक खोद २ कर वह बच्चों को खिला चुका था। कुछ दिन से केवल मिट्टी को पानी में घोल घोल कर बच्चों को दे रहा था। बच्चों को लगभग कुछ वर्षों के लिए तो मौत हो ही जाती। किन्तु अब उसे मानसिक वेदना से महान् कष्ट होता। वह इन्हीं दुःखी विचारों से पीस पीस हो सोचने लगा कि इसी प्रकार मौत के मुँह में चले जाना ही ठीक होगा। इतने में तो उसे लगा कि उसके खेतों में कोई चल रहा है। कुछ आदमी उसकी ओर आते दिखाई दिये किन्तु वह बैठ ही रहा। पास आने पर उसे समझ आई कि उन आदमियों में से एक तो उसका चाचा था। साथ के तीन अन्य पुरुषों को वह नहीं पहिचानता था।

व्यंग-मुस्कान से उसका चाचा बोला 'इधर कई दिनों से तुम्हें देखा नहीं" पास आकर और भी जोर से बोला, 'तुम कितने अच्छे रहे। और तुम्हारा बाप मेरा बड़ा भाई वह अच्छा तो है ?"

झोंगड़ू ने चाचा की ओर देखा। चाचा दुबला पतला तो अवश्य था किन्तु जैसा भूख से कमजोर होना चाहिये था वैसा दिखाई नहीं दे रहा था। जो थोड़ी बहुत शक्ति झोंगड़ू के शरीर में बची रह गई थी उसी से उसकी नाड़ियों में क्रोध भरा खून एकदम चढ़ने लगा और भर्राई आवाज से बोला "तुम कैसे खाते रहे हो ?" इस समय किसी प्रकार के शिष्टाचार का कोई विचार नहीं रहा और न इसी बात का कि यहाँ अजनबी मनुष्य भी मौजूद हैं। उसे तो केवल चाचा के शरीर पर चढ़ा हुआ मांस ही नजर आ रहा था। चाचा ने आँखें अच्छी तरह खोलकर और हाथों को आकाश की ओर उठाते हुए कहा—

"खाता रहा हूँ! यदि तुम मेरा घर देख सकते! अब चिड़िया के उड़ाने के लिए तिनका भी बाकी नहीं रहा। मेरी पत्नी—तुमने तो

ही था उसे, कितनी भोली थी ! कितना सुन्दर शरीर था उसका और कितनी चिकनी खाल थी ! और अब वह केवल हड्डियों का ढाँचा भर ही रह गई है । बच्चों में से केवल चार ही बाकी बचे हैं—तीनों बड़े बच्चे तो मर गए—बड़े हो गये—रह गया मैं तो मुझे तुम दुख दे रहे हो ।"

अपनी कमीज की बाहों से आँसुओं को अच्छी तरह पोंछते हुए वांगलुंग ने कहा, "तुम खाते पीते तो रहे हो ।"

"मैं तो केवल तुम्हारे और तुम्हारे पिता यानी अपने बड़े भाई के बारे में ही बराबर सोचता रहता हूँ,' चाचा ने तेजी से उत्तर दिया, 'और अब तुमसे मैं सिद्ध भी कर दूँगा । मैंने इन भले आदमियों से कुछ दाना उधार लिया था इस शर्त पर कि अपने गाँव की कुछ जमीन इन्हें खरीदवाने में मैं इनकी सहायता करूँगा । और सबसे पहिले मुझे तुम्हारा ख्याल आया । आखिर तुम मेरे भाई के ही तो लड़के हो । ये लोग तुम्हारी जमीन खरीदने आये हैं और तुम्हें रुपया देंगे—दाना—भोजन ! इतना कह कर चाचा कुछ पीछे हट गये ।

वांगलुंग जैसे का तैसा रहा वह जरा भी नहीं हिला । न तो वह उठा ही और न उसने इन नये आदमियों को पहिचानने की ही चेष्टा की । किन्तु सिर उठा कर उसने उनकी ओर देखा तो उनके रेशमी और साफ कपड़ों को देखकर वह समझ गया कि अवश्य ही ये भद्र पुरुष शहर से आये होंगे । शरीर भी उनके साफ सुथरे दिखाई दे रहे थे । उन्हें देखने से कोई संदेह नहीं होता था कि ये लोग भी इस अकाल में कभी भूखे रहे होंगे । एकाएक उसके हृदय में उनके प्रति घृणा उमड़ पड़ी । एक ओर खाते पीते मनुष्य थे और दूसरी ओर उसके बच्चे भूख से पीड़ित मिट्टी खा रहे थे और ये लोग आज उनकी बिगड़ी दशा में उसकी जमीन छीनने आये थे । उसने अपने सूखे चेहरे को ऊपर उठा कर देखा और कहा—

मैं जमीन नहीं बेचूँगा"

के दरवाज़े पर पहुँच गये। यहीं, यहाँ की ठण्डी हवा से गर्द भरे हुए वाङ्लुङ् को असीम आनन्द प्राप्त हुआ था। लेकिन अब बर्फ गिरी हुई थी और उसकी कीचड़ से सब के पैर लथ-पथ थे, बच्चों को आगे बढ़ना कठिन हो रहा था और ओलान एक तो अपने बोझ से ही परेशान थी दूसरे छोटा बच्चा भी गोद में था। वाङ्लुङ् ने किसी प्रकार बूढ़े बाप को पीठ पर बैठाकर उस दलदल से पार कराया और फिर एक-एक बच्चे को उठाकर दूसरी ओर किया। वह इस मेहनत से इतना अधिक थक गया कि उसके शरीर के रोम २ से पसीना चू उठा और साँस भी तेज चलने लगी। इस प्रकार हाँफते २ वह आँखें मूँदकर चुपचाप दीवार के सहारे बैठ गया।

थोड़ी देर बाद रास्ता चलना फिर शुरू हुआ और शीघ्र ही वे वांग ह्वाँग परिवार के मकान के बड़े फाटक पर पहुँच गए। किन्तु आज फाटक पर बड़े २ लोहे के ताले पड़े हुए थे और दरवाजों पर गरीब स्त्री पुरुषों की भीड़ बैठी २ धनी पुरुषों को कोस रही थी। वाङ्लुङ् जब अपने ग्रहों से जुलूस के साथ उधर से निकला तो उस बैठी हुई भीड़ में से एक की आवाज़ सुनाई पड़ी—

'इन धनी पुरुषों के हृदय भी भगवान के हृदय की तरह पत्थर के हैं। इनके पास खाने को अब भी चावलों के ढेर लगे हैं। परन्तु ये जो चावल बच जाते हैं उनसे अब भी मदिरा बना कर पीते हैं और इधर हम गरीब लोग भूखे मर रहे हैं।"

और फिर दूसरा बोला—

"यदि मेरे इन हाथों में ज़रा सी भी शक्ति बची होती तो इन महलों में और इन सब मकानों में आग लगा देता, चाहे मैं स्वयं ही क्यों न जल जाता। कैसे २ वांग परिवारों का नाश हो जाय।'

किन्तु वाङ्लुङ् ने न तो इन बातों की ओर कोई ध्यान दिया और न कुछ उत्तर ही दिया। चुपचाप वे लोग अपने मार्ग पर बढ़ते चले गये।

इसी प्रकार चलते चलते ये लोग जब शहर में पहुँचे तो उन्होंने देखा कि हजारों व्यक्ति दक्षिण की ओर चलते चले जा रहे हैं। किंतु वांगलुंग के दिमाग में यह उलझन थी कि दीवार के किस कोने में उस पुजारी जायगी क्योंकि अब शाम हो चली थी। इसी उलझन में उसने अपने परिवार को भीड़ में धँसा दिया और तब उसने एक से पूछा—

"यह इतनी भीड़ किधर जा रही है?"

उस व्यक्ति ने उत्तर दिया—

"हम लोग भूखे हैं और दक्षिण की ओर जाने वाली, इंजन के डिब्बे की पकड़ने जा रहे हैं। रेल के डिब्बे उस दूर पर दिखाई दे रहे मकान के पीछे से जाते हैं। हम में से जो भी पैसा देंगे उन्हें वहाँ जगह मिल सकेगी।"

रेल के डिब्बे! इन डिब्बों के बारे में अब तक केवल सुना ही गया था। कितने ही महीने पहले वांगलुंग ने एक चाय की दूकान पर सुन रक्खा था कि ये डिब्बे एक दूसरे से जुड़े रहते हैं और इन्हें न जानवर खींचते हैं न मनुष्य, किंतु मशीन से खींचे जाते हैं, उस मशीन से आग और पानी निकलते रहते हैं। कई बार वांगलुंग ने सोचा भी था कि कभी छुट्टी के दिन अवश्य ही वह इन डिब्बों की सवारी का आनन्द लेगा, किंतु वह खेत और जमीन का काम ही ऐसा था कि कभी छुट्टी मिल नहीं पाती थी और न कभी मिली ही। और फिर दूसरे किसी पर उसे विश्वास भी नहीं था जिस पर खेत छोड़ कर वह जाता। वास्तव में मनुष्य के लिये यह जरूरी नहीं कि जीवित रहने के लिये वह आवश्यक वस्तुओं से अधिक की जानकारी रखे।

एक प्रकार का संदेह लिये वांगलुंग अपनी स्त्री से बोला—"क्या हम लोग भी इन डिब्बों में चलें?"

इन दोनों ने बूढ़े बाप को व बच्चों को भीड़ में से हटाते हुए आपस में एक दूसरे की ओर एक आशा से देखा। एक क्षण के विश्राम

के लिए बूढ़ा तो सड़क पर बैठ गया और बच्चे वहीं लेट गए, उन्हें भीड़ का यह डर भी नहीं लगा कि कहीं हम दबा न जायें। मो-लान की गोदी में वह बालिका निर्जीव सी पड़ी थी, उसे देखकर चौंगहुआ सब कुछ भूल गया और एकाएक चिल्ला पड़ा—

"क्या वह छोटी बच्ची मर गया ?"

मो-लान ने बच्ची के माथे को देखा और बोली

"अभी नहीं। अभी तो उसकी साँस कुछ २ चल रही है किन्तु शायद रात तक यह बच्ची जीवित नहीं रह पाएगी। यदि कुछ-" मो-लान के मुँह से कोई और शब्द नहीं निकल पाए और वह चौंगहुआ के चेहरे की ओर एक टक निगाह से देखती रह गई। चौंगहुआ ने कोई उत्तर नहीं दिया किन्तु इतना अवश्य उसे ध्यान हो गया कि इसी प्रकार इन लोगों को यदि एक दिन भी और चलना हुआ तो ये सभी मर जायेंगे और यह सब सोचते हुए भी जो कुछ आशा उसकी आवाज में रह गई थी, उसी आवाज से उसको धीरज बँधाता हुआ बोला—

"उठो बच्चो उठो, बाबा को उठाओ। हम लोग चल कर उन डिब्बों में बैठेंगे।"

इस समय इन लोगों की ऐसी दशा हो चुकी थी कि यह नहीं कहा जा सकता था कि वे लोग और चल सकेंगे या नहीं। इतने में ही रात के अँधेरे में एक इस पार की आवाज सबको सुनाई पड़ी और दूर से दो आँखें आग सी चमकती हुई दिखाई पड़ीं कि सब के सब चिल्लाते हुए उस ओर को दौड़ पड़े। और इसी धक्कापेल में सब लोग एक दूसरे से टकराते हुए एक बक्स जैसी तंग जगह में आ पड़े। शीघ्र ही इंजन शोर मचाता हुआ इन डिब्बों को खींच कर ले चला।

---

वाँगलुङ के पास जो दो चाँदी के सिक्के थे उनमें उसने सौ मील तक का रेल का टिकट खरीद लिया और जो कुछ ताँबे के सिक्के वापिस मिले उनमें से एक एक रोटी सब के लिए और बच्चों के लिये एक प्याली में चावल के लिये । एक समय के खाने के लिए यह सब कुछ काफी था इतना खाना और ऐसा खाना तो उनको कितने ही दिनों से नहीं मिला था । वह बूढ़ा आदमी बहुत प्रसन्न हुआ और आनन्द से खाते २ सब को ओर देखते हुये बोला "खाना अवश्य चाहिये नहीं खाने से यह पेट सुस्त पड़ जाता है और मेरा भी खराब ही जाता है । मुझे तो अब खाना हजम भी नहीं होता किन्तु फिर भी खाना अच्छी है । डिब्बे में बैठे हुए सब व्यक्ति उस बूढ़े की बात पर हँस पड़े ।

वाँगलुङ ने सारी रकम का खर्च नहीं की थी । वहाँ रहना था वहाँ पर बनाने के लिए कम से कम कुछ चटाइयों की आवश्यकता तो थी ही । इन चटाइयों को खरीदने के लिये उसने कुछ पैसे बचा रक्खे थे । इस डिब्बे में कई व्यक्ति ऐसे थे जो किसी दो बार दक्षिण प्रदेश में जा चुके थे, कोई २ तो वहाँ दाम कमाने जाता था और थोड़ा बहुत पैसा भी बचा लेता था, किन्तु वाँगलुङ को वहाँ जाने का पहिला अवसर था । वह खिड़कियों को वहाँ की जमीन को बड़े कौतूहल से देख रहा था और इन लोगों की बातें भी सुन रहा था । ये सब बात इस प्रकार

बातें कर रहे थे मानो वे ही सब कुछ जानते हों और बाकी लोग मूर्ख हों।

एक मोटे मुँह के व्यक्ति ने कहा, "पहिले तो तुम जाकर कम से कम छः चटाइयाँ खरीद लेना। दो-दो पैसे में एक चटाई मिल जाती है। चोरों होशियारी से खरीदने की होती हैं नहीं तो गाँव के आदमी समझ कर एक २ चटाई के तीन तीन पैसे वसूल कर लेते हैं। मैं तो सब कुछ यहाँ की बातें जानता हूँ। मुझे तो यहाँ के सभी व्यापारी भी मूर्ख नहीं बना सकते।" इतना कह कर उसने सन्तोष भाव से सिर हिला... सब की ओर देखा और अपनी प्रशंसा की दाद जोहने लगा।

...ढ़ ने उसकी बात को बड़ी उत्सुकता से सुना।

"और फिर ?" बाँगड़ू ने पूछा। इतनी भीड़ में उसे बैठने ... जगह भी नहीं मिल पाई थी। दरवाजे की खिड़की से उसे हवा लग... ही थी और धूप भी उस पर आ रही थी।

"इसके बाद," वह व्यक्ति अपनी आवाज को और तेज करके बोला, "इन चटाइयों को जोड़ कर एक छोटी सी झोंपड़ी बना लेना और फिर भीख माँगने के लिए निकल पड़ना। लेकिन इससे पहिले ... अपने बदन में कीचड़ लपेट कर अपनी दशा को जितना भी हो सके ... इतना दयनीय बना लेना।

बाँगड़ू को यह बात इतनी अच्छी न लगी, क्योंकि उ... स्वप्न में भी कभी भीख माँगने की बात ध्यान में नहीं आई थी।

"क्या भीख माँगना अच्छी है ?" उसने पूछा।

"हाँ जरूरी," वह व्यक्ति बोला, "लेकिन दो पीकर ही भी... माँगने जाना चाहिये। यहाँ के लोग सुबह के समय चावल इतना ... जाते हैं कि उनका बचा हुआ चावल भी यदि इकट्ठा किया जाय ... काफी हो जाता है। इसके अतिरिक्त एक थैली में इतना चावल ... में मिल जाता है कि अच्छी तरह से पेट भर जाय। इसके बाद ...

से भीख मांगने जाया जा सकता है और जो कुछ पैसा मिल जाए उससे सब्जी वगैरह खरीदी जा सकती है।"

वाँगलुङ ने भीड़ से छिपा कर चुपचाप अपनी जेब की रकम एक २ करके गिनी और हिसाब लगा कर देखा कि चटाइयाँ खरीद कर सब को एक एक पैसे के चावल दिलवाने के बाद भी उसके पास तीन पैसे बच रहती है। उसने सोचा कि अब वह नई जिन्दगी शुरू कर सकता है। हाथ में बर्तन लिए इधर उधर फिरते हुए भीख माँगना किसी तरह उसकी समझ में नहीं आ रहा था। बूढ़ा बाप और बच्चे बल्कि उसकी स्त्री भी यदि इधर उधर घूम कर भीख माँगें तो और बात है लेकिन वह तो कुछ काम करके भी कमा सकता है।

"क्या कोई काम नहीं मिल सकेगा?" उसने फिर उसी व्यक्ति से पूछा।

"है काम!" वहीं थूकते हुए उस व्यक्ति ने कुछ घृणा से कहा "यदि तुम चाहो तो रिक्शा चला सकते हो और इस प्रकार गर्मी में अपने पसीने को खून बना सकते हो फिर भी यदि सवारी न मिले तो रहा सहा खून भी जमकर बर्फ बन सकता है। सवारी न मिलने पर हर एक राह चलते से सवारी के लिये पूछना भी तो एक प्रकार की भीख ही होगी।" और फिर सबको कोसते हुए उसने चारों ओर देखा ताकि वाँगलुङ और कुछ न पूछे।

लेकिन जो कुछ वांगलुङ ने सुना, वह सब उसके लिये लाभदायक ही रहा, क्योंकि रेल से उतरने के बाद उसके पास एक बना बनाया प्रोग्राम था। इसी प्रकार रेल से उतरने पर उसने अपने परिवार को एक मकान की दीवार के सहारे खड़ा कर दिया और अपनी स्त्री से उन सबकी देख भाल करने के लिए कह कर चटाइयाँ खरीदने चल पड़ा। नई जगह के कारण कभी उस चटाइयों के बारे में एक से पूछना पड़ता, तो कभी दूसरे से। इस प्रदेश के निवासियों की भाषा भी कुछ अजीब होने से थोड़ी भी

इतनी भीड़ के लोगों को समझाना कठिन हो गया भूखे की पुरुष जानवरों की तरह गुत्थम गुत्था करते रहे, जब तक कि सबके पेट में कुछ न कुछ पड़ न गया। बाँगड़ू तो कुछ भी न कर सका वह इस भीड़ के धक्कों से अपने पुत्र और बच्चों को ही बचाता रहा। सब के बाद में इन लोगों को पैसे देकर खाना मिल सका।

भर पेट चावल खाने के बाद जब थोड़े चावल बच रहे तो बाँगड़ू ने कहा—

"यह मैं रात को खाने के लिए ले जाऊँगा।"

किन्तु पास ही वर्दी पहिने हुए एक व्यक्ति खड़ा था, वह कुछ तेजी से बोला:

"नहीं तुम कुछ ले नहीं जा सकते जो कुछ है वह पेट में ही भर लो। बाँगड़ू को बड़ा आश्चर्य हुआ और बोला।

"मैंने पैसे दिये हैं तो तुम्हें क्या मतलब चाहे मैं पेट में भरकर ले जाऊँ या बर्तन में ले जाऊँ।"

वह व्यक्ति फिर बोला—

"हम को ऐसा नियम रखना ही पड़ता है, यदि ये नियम नहीं बनाए जायें तो कई लोग ऐसे हैं जो कम कीमत में इतना अधिक खाना घर ले जाकर अपने जानवरों सूअरों वगैरह को खिलाते हैं। सस्ते दामों में इतना खाना केवल गरीबों के लिए ही है सूअरों के लिये नहीं।"

बाँगड़ू को और भी आश्चर्य हुआ और वह चिल्ला पड़ा—

"क्या यहाँ ऐसे भी लोग हैं! किन्तु गरीबों को सस्ती कीमत में खाना क्यों मिलता है? कौन देता है?"

उस व्यक्ति ने उत्तर दिया—

"यह सब शहर के धनी व्यक्तियों की ओर से किया जाता है कुछ लोग इसलिए सहारा देते हैं कि यह पुण्य का कार्य है। यदि यहाँ गरीबों को खाना खिला दिया जाय तो वे समझते हैं कि मर कर उनका

जोर जोर से रो न पड़े। उन बच्चों को माँ ने फिर बाहर भेजा और कहा—

'अब ठीक है। अब तुम भीख माँगने की सूरत में हो। अब हँसे तो और पिटोगे।'

उधर वांगलुङ्ग एक ऐसी जगह आ पहुँचा जहाँ रिक्शे किराये पर मिलते थे। वहाँ एक रिक्शे को किराये पर लेकर वह सड़क पर आ गया। लकड़ी के इस भारी रिक्शे सरीखी सवारी को खींचता हुआ वह सोच रहा था कि कहीं देखने वाले उसे मूर्ख न समझ रहे हों। उसके रिक्शा खींचने में दिक्कत हो रही थी, उसी प्रकार जैसे बैल को पहिली बार हल में जोतने में कठिनाई होती है। लेकिन उसे पैसा कमाने के लिए इधर उधर रिक्शा लेकर दौड़ना तो था ही। इस शहर में और भी सैकड़ों आदमी रिक्शा चलाते ही थे। आखिर पहिले तो वह खाली रिक्शे को लिए हुए इधर-उधर चलाने की प्रैक्टिस करने लगा फिर सोचा कि इससे तो भीख माँगना ही अच्छा था, कि इतने में ही गली के एक मकान का दरवाजा खुला और एक चश्मा लगाए बूढ़ा मास्टर सा व्यक्ति दरवाजे से बाहर निकल कर उसे आवाज देने लगा।

वांगलुङ्ग कहने लगा कि उसके लिए रिक्शा चलाना बिलकुल नई बात है किन्तु वह बूढ़ा मास्टर बहरा था इसलिए उसकी समझ में कुछ नहीं आया कि रिक्शे वाला क्या कह रहा है। केवल इशारे से रिक्शा को बैठने के लिए सीधा करने को कहा। और वांगलुङ्ग ने अपने बल को बात न समझ रिक्शे को ठहरा कर और बूढ़े को एक पढ़ा लिखा भला आदमी समझ लिया लिया। बूढ़ा तन कर बैठ गया और बोला—

मुझे कंफ्यूशियस मन्दिर ले चलो। फिर चुपचाप बैठा रहा। इस प्रकार वांगलुङ्ग को कुछ भी पूछने का कोई अवसर नहीं दिया। बिना जाने हुए कि यह मन्दिर किधर है वांगलुङ्ग रिक्शा लेकर चल पड़ा।

चलते हुए रास्ते में उसने मन्दिर की जानकारी कम की रिक्शे को तेज दौड़ाने का कोई मौका नहीं था क्योंकि सड़क यातायात भर रही थी, कहीं सामान बेचने वाले खोंच रहे थे तो कहीं सवारियाँ इधर उधर भाग रही थीं। ऐसी भीड़भाड़ में वह रिक्शा लेकर केवल चल ही रहा था, साथ ही उसे पीछे के बोझ का भी ध्यान न रहा था। उस बोझ पर बोझ लादने की तो आदत थी किन्तु बोझ खींचने का अभ्यास नहीं था। मन्दिर पहुँचते २ उसके पैर थक गए और हाथों में छाले पड़ चुके थे। वहाँ पहुँच कर उसने फिर रिक्शे को खड़ा किया और वह बूढ़ा मास्टर उतर गया। अन्दर की जेब में हाथ डालकर उसने एक छोटा सा चाँदी का सिक्का बाँगड़ू को दिया और बोला—

'मैं सदैव इतना ही देता हूँ, भी चपड़ करने से कुछ न होगा।' इतना कहते हुए वह मन्दिर में घुस गया।

बाँगड़ू का इरादा वैसे भी किसी तरह की हुज्जतबाजी करने का नहीं था क्योंकि उसने पहिले ऐसा सिक्का कभी देखा भी नहीं था। इस सिक्के को लेकर वह पासमें चलता की दुकान पर गया जिसका भुनाने पर इक्कीस पैसे उसे मिले। बाँगड़ू को यह सोचकर बड़ा आश्चर्य हुआ कि इस इतिहास प्रदेश में पैसा इतनी आसानी से मिल जाता है। उसे यह नहीं ज्ञात पड़ा कि पास ही एक दूसरा रिक्शावाला उसकी रेजगारी गिन रहा है, वह बाँगड़ू से बोला—

"केवल इक्कीस ही पैसे ! उस बूढ़े को तुम कितना दूर ले आए थे?' और जब इसका उत्तर उसने सुना तो वह चिल्ला उठा—'वह बूढ़ा छोटी तबियत का आदमी है। उसने तुम्हें केवल आधा ही किराया दिया है। चलने से पहले तुमने कितना ठहराने की बातचीत की थी?"

"मैंने कुछ ठहराया नहीं" बाँगड़ू बोला। "उसने कहा—'आ जाओ' और मैं चला आया।

दूसरा व्यक्ति यह सुन कर बड़ा दयनीय दृष्टि से बाँगड़ू की ओर देखता रहा।

"यह भी अजीब आदमी है,' वह व्यक्ति राह चलते यात्रियों की ओर देखकर बोलने लगा— "किसी ने कह दिया और आप चले गये पैसे ठहराए ही नहीं कितना नामाकूल है यह, मुकराम! यह आम बात है कि केवल विदेशियों को ही बिना ठहराए सवारी में बिठाया जा सकता है। इन लोगों का स्वभाव ही और होता है। इनके बुलाने पर बिना कुछ ठहराए ही विश्वास किया जा सकता है। ये विदेशी भी मूर्ख ही होते हैं, उन्हें यह मालूम ही नहीं रहता कि कितनी दूर जाने का क्या रेट है! उनकी जेब से तो चाँदी पानी की तरह बहती है।" सब सुनने वाले हँस पड़े।

बोंगहुक कुछ न बोला। यह ठीक ही था कि शहर के इन निवासियों में वह मूर्ख ही दिखाई पड़ता था। फिर बिना कुछ कहे सुने वह अपना रिक्शा बढ़ाए चला गया।

"कुछ भी हो, इन दामों से बच्चों का पेट का रास्ता तो मिल ही जायगा," उसने कुछ दृढ़ता के साथ अपने आप से कहा और तभी उसे ध्यान आया कि अभी तो रिक्शा का किराया भी देना है। अभी वह उस किराये का आधा भी नहीं कमा पाया है।

इसके बाद उसे एक और सवारी मिली और रेट ठहराने पर दोपहर को दो सवारियाँ और मिल गईं, किन्तु रात को जब उसने सारी कमाई की रेजगारी गिनी तो किराया [illegible] के बाद केवल एक पेंस ही बचा। अतएव बड़े दुःखी मन से वह अपनी झोंपड़ी में घुसा। सोचने लगा कि खेत पर दिन भर की मेहनत से कहीं अधिक मेहनत करने पर भी ऐसी कोई कमाई नहीं हो सकी। इन्हीं विचारों में एक के बाद एक विचारों ने उसे फिर विचलित कर दिया।

घर पहुँचने पर उसे मालूम हुआ कि पाछाम को दिन भर की भीख में जो थोड़ी थोड़ी रेजगारी मिल पाई थी, वह पाँच पेंस से कम ही थी, ल्हामा बच्चों को जो कुछ मिल पाता था, वह सब मिलाकर

इतना हो गया था कि दूसरे रोज सबेरे का खाना खरीदा जा सकता था। थोड़े बच्चे से जब उसकी रेजगारी लेने की कोशिश जबरदस्ती से की, तो बच्चा दूर रहा। वह बच्चा अपनी रेजगारी को मुट्ठी में भींचे हुए ही सो गया और दूसरे दिन उसने अपनी ही रेजगारी से अपने लिये चावल खरीदे।

लेकिन बूढ़े को दिन भर में कुछ भी नहीं मिला। वह चुपचाप सड़क के किनारे बैठा ही रहा। उससे भीख मांगने की कोई चेष्टा ही न हो सकी। वहीं कभी वह सोता रहा, कभी ऊंघता रहा। उसे बूढ़ा समझ कर किसी ने और खबर भी नहीं की। सन्ध्या को जब उसने अपने हाथ खाली देखे तो केवल इतना ही कहा—

"मैंने तो हल चलाये हैं, बीज बोये हैं और इस प्रकार अपने खाने के लिये चावल इकट्ठे किये हैं। इसके अतिरिक्त मेरे एक लड़का है और उसके भी बच्चे हैं।"

उसके इन शब्दों में यही आशा और विश्वास था कि जब उसके एक लड़का है और उसके भी संतान है तो उसे भी खाना मिल ही जायगा।

---

# १२

इस प्रकार बांगलुक का काम आरम्भ हुआ और भूख की जो अग्नि थी वह शांत होने लगी। उसकी कमाई से व भोजन की भीख से इतना मिल जाता था कि सारे परिवार को खाने के लिये चावल आसानी से उपलब्ध हो जाते। अतएव बांगलुक के जीवन में जो नया-पन आ गया था वह अब और भी निखरता जा रहा था। इस शहर के बारे में उसकी जानकारी बढ़ चली थी। दिन भर सड़कों पर भागते २ अब वह जान गया था कि शहर के कौनसे व छिपे हुए हिस्से किधर हैं और फैशन की वस्तुएँ कहाँ मिलती हैं। वह यह भी समझ गया था कि सवेरे के समय उसके रिक्शे में जो सवारियाँ बैठती हैं—उनमें से पुरुष वर्ग तो स्कूल अथवा दुकानों पर जाते हैं और स्त्री वर्ग को बाजार में सब्जी वगैरह खरीदने जाना होता है। किन्तु इसके अतिरिक्त वह और कुछ नहीं जान सका था कि स्कूल क्या होता है? केवल स्कूलों के नामों से ही वह परिचित हुआ था, जैसे "चीन महाविद्यालय" अथवा "पश्चिम विद्या मन्दिर" आदि। इन स्कूलों के फाटक तक ही वह जा पाता था, अन्दर जाने का उसे अवसर भी नहीं मिल सका था। फिर उसे तो मजदूरी मिल जाती थी और कुछ चाहिये भी नहीं था।

रात में सवारियाँ किधर जाती थीं इसकी जानकारी उसे होती चली जा रही थी, लोग किस प्रकार का आनन्द कहाँ जाकर लूटते थे इन स्थानों से वह अब अनभिज्ञ न था, फिर भी उसके अपने आनन्द की

सीमा तो अपनी झोंपड़ी तक ही थी। सवारियों के साथ तो उसका मार्ग किसी एक द्वार पर ही रुक जाता था। उस बड़े शहर में सभी व्यक्तियों के बीच उसका जीवन एक ऐसे चूहे के समान था जो अपनी ज़िन्दगी किसी बड़े संपन्न घर में छिपा २ कर रोटी के फेंके हुए टुकड़े खाकर ही गुज़ार देता है।

वांगहुड़ अपने को इस दक्षिण प्रदेश में विदेश ही समझता। एक तो उसकी भाषा इधर की भाषा से भिन्न थी, दूसरे सूरत में भी बड़ा अन्तर था। यहाँ लोगों को आसानी से रकम मिल जाती थी, इस लिये खाने के समय कई प्रकार की तरकारियाँ खाने का स्वभाव सा हो गया था। यहाँ के निवासी वस्त्र भी अच्छे और कीमती पहिनते थे। इस प्रकार अपने को विदेशी समझते हुए, वह एक दबा हुआ सा जीवन व्यतीत करता रहा। एक दिन उसने मन्दिर के सामने एक नवयुवक का भाषण सुना, जिसमें विदेशियों के विरुद्ध आवाज़ उठाई गई थी। उसने कहा था कि चीन के निवासियों को विदेशियों के प्रति ऐसा आंदोलन करना चाहिये। कि वे लोग यहाँ से चले जायें। इस प्रकार का भाषण सुनकर वांगहुड़ दहल उठा और सोचने लगा कि कदाचित् यह आंदोलन उन्हीं लोगों के विरुद्ध होगा जो उसके उत्तरीय प्रदेश से यहाँ जीविका-निर्वाह करने आये हैं। इसी प्रकार के भाषण प्रायः नित्य प्रति हुआ करते थे, जिनमें कहा जाता था कि यहाँ के निवासियों को मिलकर एक साथ उठना होगा और समय रहते २ वह शक्ति कर इस योग्य बनाना होगा कि उनके आंदोलन से सारे विदेशी यहाँ से भाग जायें। वांगहुड़ यह न समझता था कि जिन लोगों से ऐसा करने को कहा जा रहा है, उनमें वांगहुड़ व उत्तरीय प्रदेश के लोगों को भी सम्मिलित होना है या नहीं?

उस दिन जब वह अपना बाज़ार में सवारी की खोज में रिक्शा लिये हुए खड़ा था तो एक दूकान से उसने कुछ चीनियों को निकलते हुए देखा। तब उसे पता चला कि यहाँ और भी लोग हैं जो उससे भी

अधिक विदेशी हैं। तभी उसे यह भी समझ में आ गया कि चौपाटन के लिये जो मायन सुनाई दे रहे थे वे इन जैसे लोगों के लिये ही थे। कुछ भी हो, इन दिनों में से उसे ऐसी एक सवारी मिल गई, जिससे अधिक मजदूरी तय हुई। ऐसी सवारी उसे पहिले कभी नहीं मिली थी। उस सवारी की वेशभूषा से उसकी समझ में नहीं आ सका कि वास्तव में वह स्त्री है अथवा पुरुष। कमर तक को वह सवारी पतलून पहिने हुए गर्दन में एक जानवर की खाल लपेटे हुए थी। उस सवारी को लेकर उसे पुरी वाली सड़क पर जाना था। वह तेज दौड़ने लगा। रास्ते में जान पहिचान वाला एक और दूसरा रिक्शे वाला मिला, जिससे सोमारू ने पूछा—

"देखते हो—मैं किस प्रकार की सवारी ले जा रहा हूँ!" और उसे उत्तर मिला—

"एक विदेशी—वह तो अमेरिकन जो है—तुम धनी हो जाओगे—" किंतु सोमारू रिक्शा दौड़ाते हुए बैठा चला गया। जब वह पुरी वाली सड़क पर पहुँचा तो वह काफी थक चुका था और उसके शरीर से पसीना बराबर चू रहा था। वह जब रिक्शे से उतरी तो उसने टूटी-फूटी बोली भाषा में कहा—"तुम्हें इस प्रकार तेज दौड़ने की कोई आवश्यकता नहीं थी", और चुपचाप दो चाँदी के सिक्के जो लगभग दुगुना किराया था, उसके हाथ पर रख दिये।

तब सोमारू ने सोचा कि वास्तव में यही लोग विदेशी हैं। यहाँ के निवासी जिनके काले बाल और काली पुतली वाली आँखें हैं उन लोगों से भिन्न भूरे बाल और नीली २ आँखों वाले हैं। जब रात को वह दिन भर की मजदूरी लिये अपनी झोंपड़ी में पहुँचा तो उसने सब हाल जोहान को बताया। वह बोली—"मैं भी वैसी स्त्री को देखा है, मैं उन्हीं से भीख माँगती हूँ और वे ही मुझे चाँदी के सिक्के दे देती हैं।"

किंतु न तो सोमारू को और न उसकी पत्नी को यह पता था

इतने में ही छोटा बच्चा अपने गर्वयुक्त विवेक से बोला—

"मैं इस माँस को जानता हूँ। जब कसाई माँस काट रहा था तो खरीदने वाली मोटी बी के हाथों के नीचे से होकर मैंने माँस का टुकड़ा उठा लिया और ले भागा और इसे लाकर एक बर्तन के नीचे छिपा दिया।"

"तो अब मैं इस माँस को नहीं खाऊँगा।" वाँगलुङ्, क्रोधित होकर बोला—"हमें वही माँस खाना उचित है जिसे या तो हम खरीद सकें या हमें भीख में मिल जाय। चुराकर माँस खाना उचित नहीं। हम लोग भिखारी अवश्य हैं किन्तु चोर कदापि नहीं।" और इतना कह कर उसने अपने हाथ से बर्तन में से माँस निकालकर फेंक दिया। बच्चा रोता बिलखता ही रह गया।

तब ओलान उठी और उसने जमीन पर फेंके हुए माँस को उठाया, पानी से उसे साफ कर फिर उबलते पानी में थोड़ा पकने को रख दिया।

"मांस तो माँस ही है" वह धीरे से बोली—

वाँगलुङ् ने इस पर कुछ कहा तो नहीं, किन्तु उसे डर अवश्य हो गया। उस डर का कारण कि उसके बच्चे इस नगर में चोर होते जा रहे हैं। फेंके हुए माँस को जब ओलान ने उठाया तो वाँगलुङ् कुछ न बोला, जब वह माँस बुड्ढे को दिया गया तो भी उसने कुछ नहीं कहा— किन्तु स्वयं उसने नहीं खाया, केवल सब्जी खाकर ही अपनी भूख मिटाई। जब खाना खाना समाप्त हो चुका तो वह छोटे बच्चे को घर के बाहर दूर तक पकड़े हुए ले गया और उसे खूब मार लगाई। मारते हुए चिल्ला कर यह कह रहा था, "चोर को ऐसी ही मार पड़ती है।" फिर घर पहुँच कर अपने आप से कहने लगा—

"हम लोगों को अपनी जमीन पर वापिस चलना चाहिये।"

फिर भी चुपचाप रात को थोड़ा बहुत खा पीकर सो रहते । गोदाम की तरह हम सभी के चेहरे रिसियाए खिसियाए रहते । उनके मन में क्या पड़ा था, यह कोई नहीं जानता था। यदि कभी कोई बातचीत भी आपस में होती तो खाने का दुखड़ा रोया जाता अथवा पैसे का ।

थोड़ी बहुत शांतिमय अवस्था में जब उनकी मुद्रा देखने में आती तो ऐसा जान पड़ता मानो क्रोध वश उनके चेहरे सिकुड़ गए हों—यद्यपि वहाँ क्रोध का नाम भी न होता । कई वर्ष तक बराबर भारी २ बोझा ढोते रहने के कारण उनके चेहरों पर अनेक झुर्रियाँ पड़ चुकी थीं और आँखें गड्ढों में धँस गई थीं । उनको स्वयं ही ऐसा कोई ध्यान नहीं था कि वे किस प्रकार के दिखाई देते हैं । एक बार उनमें से एक ने शीशा देखते हुए यह अवश्य कहा था कि 'शक्ल बिगड़ी नहीं है ।' इस पर सब साथी सब मजदूर हँस पड़े थे तो उसे यह आभास हुआ था कि कदाचित उसने ऐसी बात कह दी होगी जो उन लोगों को बुरी लग गई है ।

इन कोठरियों में जो बात प्रायः बड़ों के बड़े चौबारे बच्चों का सीधा विरोध किया करता क्योंकि बच्चे पैदा होते ही रहते थे और इस प्रकार उनकी संख्या भी बढ़ा ही करती थी । इसके अतिरिक्त स्त्रियाँ इधर उधर पेटों से ही जन भी डाला करतीं । इन सारे २ घरों में बच्चों का जन्म और उनकी मृत्यु इतनी होती रहती थी कि माँ बाप को भी ध्यान नहीं रहता कि उनके कितने बालक जन्मे और कितने मरे, केवल उन्हें यही मालूम रहता कि इतने पर खाने वाले हैं ।

इस प्रकार इन लोगों का जीवन भी एक विशेषता प्राप्त कर गया था । वे सारा दिन भर बाजारों में घूमते फिरते । पुरुष इधर उधर काम करके थोड़ी बहुत मजदूरी करते व बच्चे और स्त्रियाँ जहाँ दाँव लगता, वहीं से कोई वस्तु चुरा लाते या भीख माँग कर ले आते । भोगराज और रमकी भी इस दौरे से विशेष समाज के बाहर थे ।

बड़े भी पुरुष ऐसे जीवन को चुपचाप स्वीकार कर चुके थे किंतु

धीरे २ वह समय भी आ गया, जब बच्चे बड़े हो गये और उनका यौवन उनको एक विशेष स्फूर्ति देने लगा। गरीबी की दशा में इनमें असंतोष की भावना जागृत हो गई और क्रोध से भरकर ये लोग आपस में विद्रोह करने की बातचीत करने लगे। इसके बाद जब इन नवयुवकों के विवाह और फिर बच्चे हुए तो इस प्रकार संख्या बढ़ जाने से और भी दुःखी होकर विद्रोही हो उठे। जानवरों से अधिक घोर परिश्रम करने पर भी जब उनके परिवार भूखे रह जाते, तो ऐसी भावनाओं का जागृत होना स्वाभाविक ही था।

सर्दियाँ समाप्त होने पर जब वसंत का आगमन हुआ तो इन निर्धन परिवारों के कष्ट और भी बढ़ गए। वर्षा पड़ने पर झोंपड़ियों में अन्दर और बाहर पानी तथा कीचड़ हो गई। अब सोने का भी कोई उपयुक्त स्थान नहीं रहा तो वांगलुङ एक दिन बहुत ही परेशान हो गया और अपनी झोंपड़ी से बाहर निकल सड़क के किनारे जाकर चुपचाप खड़ा हो गया। वहाँ आकर उसने अपने बूढ़े बाप को बैठा हुआ देखा। छोटी बच्ची बड़ी हो चली थी और बूढ़े बाबा के पास नहीं जाती थी। ओलान ने एक बड़े कपड़े के लम्बे टुकड़े से बच्ची का एक हाथ बांध कर दूसरा कोना बूढ़े के हाथ में पकड़ा दिया था जिससे बच्ची इधर-उधर दूर न जा सके। बच्ची अपनी माँ की गोद में से उचक २ पड़ती इस प्रकार ओलान को भीख माँगने में बाधा पड़ती, इस बाधा से बचने के लिये ही उसने यह उपाय किया था। इसके अतिरिक्त ओलान पेट से थी और वह एक साथ दो बच्चों का बोझ अपने कमजोर शरीर पर सह भी नहीं सकती थी।

वांगलुङ उस बच्ची का उठना, चलना और फिर गिर पड़ना देखता रहा। सन्ध्या की सुहावनी ठण्डी हवा से उसे फिर अपनी जमीन और अपने खेतों का ध्यान हो आया। "इन्हीं दिनों में"—उसने अपने पिता से कहा,— "बीज बोये जाते हैं और गेहूं बोया जाता है।"

ओह ! बूढ़े ने धीरे से कहा, 'मैं समझता हूँ तुम्हारे मन में क्या बात है। अपने जीवन में दो बार मैंने ऐसे दिन बिताये हैं और प्रकार अपने खेतों व जमीन को छोड़ना पड़ा है।"

"किन्तु पिताजी, आप हर बार अपनी जमीन पर वापस भी गये हैं।"

'अपनी जमीन पर तो जाना ही था बेटे' बूढ़े ने शांतिपूर्वक कहा।

वांगलुङ्ग ने मन ही मन कहा कि वह भी वापस जायगा इस वर्ष नहीं तो अगले वर्ष तो अवश्य ही। अपनी खेती को फिर से उपजाने के विचारों में लीन वांगलुङ्ग चुपचाप झोंपड़ी में वापस गया और बड़ी उदासी के साथ अपनी स्त्री से कहा—

"यदि मेरे पास कुछ भी होता तो उसे बेच बाच कर अपनी जमीन पर अवश्य चला जाता। यदि पिताजी बूढ़े न होते तो हम लोग भूखे मरते भी वापस चल सकते थे। किन्तु अब वह और बच्चे सौ मील कैसे चल सकेंगे? और तुम भी पेट में बच्चा लिये कैसे चल सकोगी?"

ओलान चावल पका रही थी चावलों का मोह एक ओर निहारती हुई धीरे से बोली— इस लड़की के अतिरिक्त बेचने को और कुछ नहीं है।'

यह सुनकर वांगलुङ्ग का दम ऊपर का ऊपर ही रह गया और वह जोर से बोला—"नहीं, लड़की को तो मैं नहीं बेचूँगा।"

"मैं बेची ही गई थी," ओ ने धीरे से उत्तर दिया, "मुझे एक अमीर घराने में बेचा गया था और उस रकम के सहारे मेरे माँ बाप घर वापस चले गये थे।'

"तो क्या इसीलिए तुम भी अपनी लड़की को बेच दोगी?"

"यदि मेरे ही वश की बात होती तो मैं बेचने से पहिले लड़की

# १४

झोंपड़िया के इस गाँव में बसन्त भी आया। मैदानों में पहाड़ी टीलों में घास उग आई, पेड़ों में नई-नई पत्तियाँ भी उग आईं व कहीं कहीं पहिले के पड़े हुए साग-सब्जी के बीज भी फूट पड़े। इस हरियाली में अब यह आवश्यक नहीं रहा कि साग-सब्जी इधर उधर से मांगकर लाई जावें। अब तो नित्य प्रति स्त्रियाँ और बच्चे हाथों में टूटे-फूटे बर्तन व टोकरे लिये हुए निकल पड़ते और खेतों में उगी हुई सब्जियाँ बीन बटोर लाते, इस प्रकार न तो भीख ही माँगनी पड़ती और न पैसा ही खर्च होता। भी बच्चों की इस खोज में पोखाम व उसके दोनों लड़के भी शामिल रहते।

किन्तु पुरुष-वर्ग को तो काम करना ही पड़ता, बांगड़ू भी पहिले की तरह दिन भर मेहनत मजदूरी करता। यद्यपि दिन बड़े और गर्म हो जाने के कारण मजदूर-वर्ग थोड़ा चिड़चिड़ा रहता। सर्दी में दिन छोटे थे मेहनत करने से शरीर में गर्मी रहती थी तो वे लोग चुप-चाप काम करते रहते थे और दिन के समाप्त हो जाने पर अँधेरा होने के पहिले ही घर आकर जो कुछ मिलता था पी लेने के पश्चात् सो जाते थे। बांगड़ू की झोंपड़ी में भी ऐसा ही होता था और वह यह भी समझता था कि ऐसा ही सब दूसरी झोंपड़ियों में होता।

जो कुछ भी हो, ऋतु परिवर्तन से लोगों की अवस्था बदलता

स्वप्न की भाँति दिखाई देतीं। वह और कुछ एहसास भी नहीं करता। जो कुछ अजीब बात उसे दिखाई देती, बस वह चुपचाप स्वीकार कर लेता। वहाँ कभी २ कोई अखबार भी पहुंच जाता, लेकिन इस बारे में भी वह कोई और जानकारी प्राप्त करने की चेष्टा नहीं करता था।

अखबार में क्या छपा होता है वाँगलुङ्ग की समझ में यह नहीं आता था। अपनी जवानी में या पहिले कभी भी अक्षरों को पहिचानने की कोशिश ही नहीं की थी। अतएव शहर के फाटकों पर चिपके हुए इश्तहारों में क्या लिखा होता है व उसका मतलब क्या और किसके लिए होता है यह उसकी समझ के बाहर की बात थी। शहर ही में दो बार ऐसे अखबार व पर्चे उसके हाथ में दिये गए, लेकिन वे बेकार रहे।

पहिली बार ऐसा पर्चा उसे एक विदेशी ने दिया था जिसे उसने एक दिन रिक्शा में बिठाया था। वह विदेशी ताड़ के वृक्ष के समान ऊँचे कद का दुबला पतला व्यक्ति था, उसकी आँखें बर्फ की तरह सफेद थीं व मुँह पर लम्बी दाढ़ी थी जब उस विदेशी ने पर्चा हाथ बढ़ाकर वाँगलुङ्ग को दिया था तो उसने यह भी देखा था कि उसके हाथ का रङ्ग लाल था व उस पर भी बड़े २ बाल थे, उसकी लम्बी नाक व्यक्तित्व की शोभा बढ़ा रही थी। वाँगलुङ्ग डरके मारे पर्चा लेने से इन्कार भी न कर सका। विदेशी के चले जाने के बाद जब उसने पर्चे को गौर से देखा तो उसमें एक व्यक्ति का चित्र था जो हाथ फैलाए हुए एक तख्ते पर टंगा हुआ था, शरीर पर कोई वस्त्र भी नहीं थे। यह देखने से मृत व्यक्ति का चित्र मालूम होता था क्योंकि आँखें उसकी बंद थीं और सिर कंधे पर झुका हुआ था। वाँगलुङ्ग चित्र को देख कर कुछ डरा था, चित्र के नीचे कई व्यक्तियों के चित्र थे किन्तु वाँगलुङ्ग उस चित्र का कोई मतलब नहीं निकाल सका।

रात को उसने चित्र लाकर बूढ़े बाप को दिखाया था, वह भी कुछ पढ़ तो सकता ही नहीं था अतएव दोनों यही बात करते रहे कि

चित्र का क्या मतलब निकल सकता है। बौंगहुड़ के दोनों लड़के भी चित्र को देख २ कर हँस पड़ते व कभी डर के मारे सहम जाते।

"देखिये तो एक ओर से उसके खून बहता दिखाई दे रहा है।" छोटे बाप ने कहा—

"यह व्यक्ति अवश्य ही कोई पाप कर रहा होगा तभी इस प्रकार फाँसी पर लटकाया गया है।"

किन्तु बौंगहुड़ तो चित्र को देखकर सहमता रहा। सोचने लगा कदाचित् यह चित्र उस विदेशी के भाई का होगा और उस जाति के सब लड़का लिपटने की चेष्टा में होंगे। अतएव बौंगहुड़ उस सड़क पर जाने से बचता रहा, जहाँ से उस विदेशी की सवारी निकली थी। फिर धीरे २ चित्र के बारे में वह बिल्कुल ही भूल गया। चोवान ने उस चित्र को कागजों के मोटे २ टुकड़ों में सीकर जूते के तल्ले में मज़बूती से सी दिया।

दूसरी बार बौंगहुड़ को जो पर्चा मिला वह शहर के ही एक युवक ने उसे दिया था। वह पढ़ा लिखा काम पढ़ता था और कभी २ सड़क के चौराहों पर भाषण दिया करता था। वह उसे काम पर पर्चे सड़क पर चिल्ला २ कर बाँट रहा था। इस पर्चे में भी कुछ इसी तरह का चित्र था किन्तु इस चित्र में कोई दाढ़ी वाला व्यक्ति नहीं था बल्कि एक वर्दी का कोई सिपाही मालूम होता था। एक कमजोर, बड़े पीतले वर्दी व्यक्ति के ऊपर बैठे एक मोटे ताजे व्यक्ति का यह चित्र था, जो बार २ छुरे से उस निर्बल व्यक्ति को घायल करता हुआ दिखाई दे रहा था। इस चित्र को देखकर तथा दस्तक ढकती भी चित्र के नीचे जो कुछ छपा था उसे बौंगहुड़ बहुत कोशिश करके भी नहीं समझ सका। अतएव उसने पास से जा रहे एक व्यक्ति से चित्र का मतलब पूछा—

"क्या इस वीभत्स चित्र का मतलब आप मुझे समझा सकेंगे?"

उस व्यक्ति ने कहा "इस ओर खड़े हुए युवक का भाषण सुनकर

सुनने वाले सभी वाह-वाह करने लगे, किन्तु वाँगलुङ को कोई संतोष नहीं हुआ और वह चुपचाप लौट आया। उसकी समझ में केवल यही रहा कि पैसा न आया तो शीघ्र ही समाप्त हो जाता है अब उसके पास जमीन तो है। हाँ अवश्य खेती को समय-समय पर यदि धूप व वर्षा नहीं मिली तो फिर भुखमरी फैल जाती है। बहरहाल जो पर्चे वह युवक बाँट रहा था, वह वाँगलुङ ने चुपचाप समेट लिए क्योंकि उसे ध्यान आ गया कि ओलान कागज के टुकड़ों को जूतों के तले में सीकर मजबूत कर देती है। उसने आकर वे पर्चे ओलान के हाथों में दे दिये और कहा—

"जूतों के तलों के लिये कुछ काम बना।" वह फिर अपने काम में लग गया।

संध्या के समय फिर जब पड़ोसियों में बातचीत हुई तो मालूम हुआ कि उस युवक के भाषण को सभी ने बड़े ध्यान से सुना था। उनको समझ में आया कि अमीर और गरीब में केवल एक दीवार का अन्तर था और जब ये लोग इतनी दूर तक भारी भारी बोझ ढो सकते हैं तो वह दीवार भी आसानी से तोड़ी जा सकती है।

अब इन गरीबों की अशांति में एक अशांति और फैल गई जो इस युवक की भांति और भी कई लोग धीरे २ फैला रहे थे। झोंपड़ियों में रहने वालों के हृदय में यह भाव भर गया कि ऐसी कितनी ही वस्तुएँ हैं जिनकी उन्हें आवश्यकता है किन्तु वे सब दूसरों के अधिकार में हैं। ऐसे ही दिन प्रति दिन इन विचारों से आपस में बातचीत होती रहती। इधर और कड़ी मेहनत करने पर भी कोई अधिक मजदूरी नहीं मिल पाती तो इन अभागे मजदूरों के अन्दर लूट मार करने की भावनाओं का स्रोत उमड़ने लगा। ये भावनाएँ इतनी तेजी पकड़ने लगीं कि उन्हें दबाना कठिन हो गया। वाँगलुङ यह सब देखता सुनता रहता। वह इन लोगों के क्रोध को भी देखता किन्तु उसे किसी भी वस्तु की इच्छा

नहीं हुई, वह तो अपनी ज़मीन पर ही जाना चाहता था।

वाँगहुआ को इस शहर में नित प्रति एक न एक नई बात होती दिखाई देती। एक दिन ऐसे ही जो कुछ उसने देखा वह उसकी समझ में नहीं आया। जब वह सवारी की खोज में रिक्शा चलाते हुए जा रहा था तो एक के बाद एक ऐसे कई व्यक्ति पकड़ लिये गए। वाँगहुआ ने देखा कि वे सब व्यक्ति वो ही थे जो दिन भर मेहनत करके गुज़ारा कर रहे थे, इतने ही में देखते २ एक और व्यक्ति हिरासत में लिया गया। वह वही था जो वाँगहुआ की झोंपड़ी के पास अपनी झोंपड़ी में रहता था।

थोड़ी ही देर में वाँगहुआ यह भी समझ गया कि जो व्यक्ति गिरफ्तार किये जा रहे हैं उन्हें स्वयम् नहीं मालूम कि उन्हें क्यों पकड़ा जा रहा है? कहीं उसे भी न पकड़ लिया जाय इस डर से वह रिक्शा को एक ओर गली में खड़ा कर एक दुकान में जाकर बेंच के नीचे छुप गया, जब तक फ़ौजी सिपाही वहाँ से चले नहीं गए, वह वहीं पड़ा रहा। बाद में निकल कर उसने दुकानदार से पूछा कि बात क्या है? दुकानदार बड़ी बेरुखी से बोला—

"कहीं कोई लड़ाई की बातचीत होगी। कौन जानता है कि यह लड़ाई क्यों हो रही है? मेरे बचपन के समय से तो इधर-उधर के देशों में आपस में युद्ध हो रहे हैं और शायद मेरे मरने के बाद तक होते रहेंगे।"

"ठीक है, लेकिन इन्होंने मेरे पड़ोसी को ही पकड़ लिया जिसे भी मेरी तरह कुछ नहीं मालूम कि यह नई लड़ाई क्यों हो रही है।" वाँगहुआ ने बड़ी चिन्ताग्रस्त आवाज़ से कहा। दुकानदार ने फिर उत्तर दिया—

"वे सिपाही कहीं लड़ाई में भेजे रहे होंगे। उनके सामान सन्दूकें, गोला बारूद उठाने के लिये तो मजदूरों की आवश्यकता होती

है इसलिये वह तुम्हारे जैसे लोगों की धर पकड़ कर रहे हैं। लेकिन तुम कहां के रहने वाले हो? यहाँ तो ऐसा रोज ही होता रहता है।

"तो इससे क्या!" बोंगसुङ एक ही श्वास में कह गया "कितनी मजदूरी का वादा—"

दुकानदार बूढ़ा था एवं उसे इन बातों से कोई सरोकार भी नहीं था और न उसमें अधिक बात करने की शक्ति ही थी उसने लापरवाही से उत्तर दिया—

'मजदूरी कुछ नहीं मिलती दिन भर में दो सूखी रोटियों के टुकड़े दे दिये जाते हैं और जगह पर पहुँच कर काम लिया जाता है। वहाँ से यदि पैरों में शक्ति बची रह जाये तो वापिस आ सकते हो।

किन्तु उस व्यक्ति के घर वाले बोंगसुङ डरा डरा सा बोला।

ठीक है लेकिन उन्हें घर वालों की क्या परवाह?' बूढ़ा दुकानदार कहते हुए कड़ाई के खौलते पानी को उतारने लगा, उबलते पानी की भाप से उसका मुँह बिलकुल ढक गया। और वह कुछ न देख सका। इतने में दो फौजी सिपाही गलियों में से गश्त लगाते हुए उन आदमियों की तलाश में इधर से निकले जो वहाँ से भाग चुके थे।

"अभी यहीं ठहरे रहो" उसने बोंगसुङ से कहा "वे लोग फिर आ रहे हैं।"

बोंगसुङ फिर भट्टी के पीछे जाकर बेंच के नीचे छिप गया जब उन सिपाहियों के बूटों की आवाज काफी दूर हो गई तो वहां से निकला और खाली रिक्शा ले अपनी झोंपड़ी की ओर तेजी से भागा।

झोंपड़ी में पहुँचते ही हाँफते हुए उसने सोकाम को सब बताया और कहा कि किस प्रकार वह बाल बाल बचा है वर्ना तो बार्डर पर भेज दिये जाने पर क्या होता सारा परिवार बूढ़ा बाप सब तड़प-तड़प कर मर जाते और वह भी लड़ाई के मैदान में जाकर मर जाता, फिर वह

व्यक्तियों के कीमती सामान लाद लादकर जहाजों में भेजे जाते इन धनवानों की सुन्दरियों को आभूषणों से लदी हुई बाहर गाड़ियों में सवार हो नदी किनारे जाते जहाजों में भेजी जातीं। कोई जहाज से तो कोई रेल से अन्य स्थानों के लिए कूँच कर रहे थे। वांगलुङ्ग को यह सब समाचार उसके लड़कों से मिल जाया करते। लड़के आकर कहते—

"आज हमने यह देखा वह देखा एक इतना मोटा आदमी देखा जैसे कि मन्दिर में भगवान होते हैं उसके शरीर पर पीला रेशमी दुपट्टा पड़ा हुआ था अंगुलियों में अँगूठियाँ चमक रही थीं खूब खाता-पीता वह आदमी सवारी में बैठा जा रहा था। उसका सारा शरीर चिकना पड़ा था।"

दूसरा कहता मैंने इतनी-इतनी बड़ी पेटियाँ लदती हुई देखीं, जब मैंने पूछा कि इन पेटियों में क्या है तो किसी ने कहा, इनमें सोना और चाँदी भरा है लेकिन यह अमीर लोग सब कुछ नहीं ले जा सकते किसी दिन यह सब हमारा हो जायेगा। पिताजी, यह कहने का क्या मतलब होता है?" इतना कहकर आँखें खोले हुए वह लड़का अपने बाप की ओर देखने लगा।

वांगलुङ्ग ने धीरे से उत्तर दिया मुझे क्या मालूम ये बेकार लोग क्या बकते रहते हैं?" लड़का चिल्ला उठा—

"यदि यह सब माल हमारा है तो जल्दी ही भागकर ले आना चाहिए। मैं तो एक केक खाना चाहता हूँ। मैंने मीठा 'केक' अभी तक नहीं खाया।"

बूढ़ा बाप ऊँघता हुआ बोला, "एक बार जब फसल अच्छी हुई थी तो हम लोगों ने मीठे २ ऐसे 'केक' खाये थे।"

वांगलुङ्ग को भी ख्याल आया कि एक बार नये वर्ष के उत्सव में ओलान ने चावल के आटे में चीनी डालकर मीठे 'केक' बनाये थे। उसके मुँह में भी पानी आने लगा, किन्तु साथ ही उसका जी बड़ा दुखी हो

बातचीत नहीं करता था। शहर में एक प्रकार का ऐसा भय फैला रहता कि लोगों को जो कुछ काम करना होता उसे झटपट करके झोंपड़ी में घुस कर किवाड़ बन्द किया करते थे।

संध्या के समय भी अब वह लोग आपस में मिलकर कोई बात चीत नहीं करते थे। बाजारों में खाने पीने की दुकानें खाली पड़ी रहतीं और दुकानें भी दिन में इस प्रकार बन्द रहतीं कि मालूम होता मानो सब लोग सो रहे हों।

अफवाह उड़ी हुई थी कि शत्रु एक करीब आ पहुँचा है इस डर से सभी अपने माल असबाब की ओर से चिन्तित रहे आते। किन्तु बाँगडूड को ऐसा कोई डर न था और न उन झोंपड़ियों में रहने वाले अन्य व्यक्तियों को ही। उनको पहिले तो यही नहीं मालूम था कि शत्रु कौन है, इसके अतिरिक्त उनके पास कुछ ऐसा सामान ही क्या था जिस का उन्हें डर होता? उन लोगों को आग लगे जाने से भी कोई विशेष हानि की बात नहीं थी। यदि शत्रु आ रहा है तो भले ही आ जाय, इससे अधिक वे और गरीबी के दिन ला ही नहीं सकते थे। यही सोचकर सब अपने काम काज में लगे रहते। कोई एक दूसरे से खुल कर बात भी नहीं करता था।

दो चार दिन में ही व्यापारियों के व्यवस्थापकों ने कुली मजदूरों से कह दिया कि अब उन लोगों के आने की कोई आवश्यकता नहीं रह गई क्योंकि इन दिनों खरीद फरोख्त करने वाले कोई नहीं आते थे अतएव बाँगडूड अपनी झोंपड़ी में ही दिन रात बेकार पड़ा रहता। पहिले तो बाँगडूड को थोड़ी प्रसन्नता हुई क्योंकि अब उसके शरीर को पूरा आराम मिल रहा था वह अब खूब आनन्द से सोता रहता था, किन्तु उसका काम रुक जाने से आमदनी बन्द होने का पूरा डर था, इसलिए फिर वह इस सोच विचार में पड़ गया कि कुछ न कुछ तो करना ही पड़ेगा। इस मुसीबत में एक और मुसीबत पड़ गई कि

गरीबों को जहाँ मुफ्त खाना पीना मिलता था वे सार्वजनिक रसोईघर भी बन्द हो गए थे, सड़क पर चलने वाले भी न रहे, अतएव भीख मिलने की भी आशा जाती रही।

तब एक दिन वांगलुङ अपनी छोटी लड़की को गोद में लेकर उसी से बातें करने लगा,—

"बच्ची क्या तुम किसी बड़े रईस घराने में जाना चाहोगी जहाँ तुम्हें अच्छी तरह खाना पीना मिल सके जहाँ तुम्हें पहिनने को भी वस्त्र मिल सकें ?"

बच्ची मुस्करा उठी और हाथ बढ़ाकर वांगलुङ की ओर किलकारियाँ भरने लगी। वांगलुङ अचानक अपनी स्त्री की ओर देख फिर कर पूछने लगा—

"सच बताओ क्या तुम्हें उस बड़े घर में मारा पीटा भी जाता था ?"

उसने साफ २ शब्दों में कहा—

'नित्य प्रति मार पड़ती थी।'

वांगलुङ ने फिर पूछा—

'लेकिन क्या मार चमड़े के कोड़ों से ही पड़ती थी या बाँस के डंडों से या रस्से से पड़ती थी ?"

"चमड़े का हंटर रसोई के पास टंगा रहता था और उसी हंटर से मैं पीटी जाती थी।'

वांगलुङ समझ गया कि उसकी स्त्री ने मन की बात जान ली है उसने एक बार फिर एक आशा से पूछा—

'यह हमारी लड़की तो अभी से इतनी सुन्दर है बड़ी होकर तो इसका सौन्दर्य और भी निखर आयेगा। क्या सुन्दर नौकरानियों को भी पीटा जाता था ?"

अचानक एक तेज धमाके की आवाज सुनाई दी और झोंपड़ी

## १५

कुछ दिन ऐसे ही व्यतीत हो गए, लेकिन वाँगलुङ को यही प्रतीत होता गया, मानो वह अपनी जमीन अपने पैरों से कभी अलग न हुआ हो, यह स्वाभाविक ही था क्योंकि हृदय तो उसका बराबर वहीं रहा था। सोने की तीन मुहरों से उसने गेहूँ, चावल व अन्य अनाज के ऐसे बीज खरीदे जो उसने पहले कभी नहीं बोये थे। अपने तालाब के लिए उसने कमल की डंडियाँ खरीदीं व [illegible] मटर, सेम के भी बीज खरीद लिए।

पाँच मोहरों से एक किसान से उसने एक बैल हल चलाने के लिए खरीदा। यह बैल उसने रास्ते में ही एक किसान से जो हल चला रहा था खरीदा क्योंकि उसकी कन्धी मजबूत गर्दन से वह इतना रीझ गया था कि कोई भी कीमत देने को तैयार था। उसे खरीदने के लिए उसने कुछ चालाकी भी दिखाई, किसान से वह बोला—

"यह बैल तो किसी काम का नहीं! तुम इसे किस भाव में बेच सकोगे मेरे पास कोई जानवर नहीं है और मुझे आवश्यकता है।"

किसान ने उत्तर दिया—

"इस बैल की उम्र केवल तीन वर्ष की है। मैं अपनी बीवी को बेच सकता हूँ किन्तु यह तो नहीं बेचूँगा," और वह हल चलाता गया वाँगलुङ की बात पर ठहरा नहीं।

वाँगलुङ अपनी बात पर अड़ गया और अपनों की ओर से पिता की ओर देखकर कहने लगा—

इस बैल के बारे में क्या राय है ?"

बूढ़ा बोल उठा "जानवर तो अच्छा मालूम देता है।"

ओलान ने कहा, 'इसकी उम्र एक साल अधिक जान पड़ती है।'

वाँगलुङ ने कोई उत्तर नहीं दिया वह तो उसे खरीदने को आतुर था अतएव किसान के पास जाकर बोला—

मैं तुम्हें दूसरा बैल खरीदने के लिए काफी कीमत दे सकता हूँ इसे मैं खरीदूँगा अवश्य।"

आखिर थोड़ी बहुत हुज्जत के बाद भाव तय हो गया, वाँगलुङ को अब कीमत की कोई फिक्र तो थी नहीं उसने मुट्ठीभर मोहरें किसान के हाथ में थमा दीं। किसान ने हल में से बैल खोल दिया और वाँगलुङ बड़े प्रसन्न हृदय से रस्सी से बाँध बैल को खींच ले चला।

जब वे लोग अपने मकान पर पहुँचे तो देखा कि दरवाजा तोड़ दिया गया है, छत भी उड़ गई है, दीवारें भी वर्षा व मेह से भीगकर कमजोर पड़ गई हैं। वाँगलुङ को पहले तो कुछ आश्चर्य हुआ किन्तु यहाँ पहुँचने की इतनी प्रसन्नता थी कि उसे यह सब देखकर कोई दुःख नहीं हुआ। वही बाजार जाकर वह मकान की मरम्मत के लिए घासफूस व बल्लियाँ खरीद लाया।

सन्ध्या के समय वह दरवाजे पर खड़े होकर अपनी जमीन की ओर देखता रहा। सर्दी व बारिश से जमीन आप से आप नम पड़ चुकी थी पेड़ों पर पत्तियाँ निकल आई थीं व जगह २ हरियाली सी दिखाई दे रही थी। यह सब देखते २ वाँगलुङ इतना मुग्ध हो गया कि वह अब किसी मनुष्य को नहीं देखना चाहता था। गाँव में वह किसी से मिलने नहीं गया, जो कोई लोग उससे मिलने स्वयं यहाँ आए, उनसे

ओर भी उसने कोई विशेष ध्यान नहीं दिया, तब पर झल्ला कर उसने पूछना आरम्भ किया—

"किसने यह दरवाजे और किसने मेरे छप्पर की बाड़ तोड़ उजाड़ी है?"

सब लोगों ने केवल सर हिला दिये, एक ने कहा—"यह सब तुम्हारे चाचा की करामात है।' तो दूसरा बोला, 'यहाँ तो डाकू लुटेरों ने अड्डा बना लिया था यह नहीं कहा जा सकता कि किसने यह सब नुकसान किया है। भुखमरी से तंग आकर कोई भी व्यक्ति चोर डाकू बन सकता है।"

इतनी ही देर में उसका पुराना पड़ोसी चिन अपने घर से किसी प्रकार रेंगता हुआ वहाँ आ पहुँचा और कहने लगा—

"सर्दियों भर तुम्हारे इस मकान में चोरों का एक गिरोह रहा था उन लोगों ने हर तरह से गाँव को लूटा। तुम्हारे चाचा को अधिक जानकारी होगी। अकाल के समय में यह नहीं कहा जा सकता कि कौन लूटता है और कौन लुटा, वास्तव में किसी को भी दोष देने का साहस नहीं कर सकता।"

चिन की शारीरिक दशा बहुत ही खराब थी, हड्डियों का ढाँचा भर रह गया था, बाल सफेद हो चुके थे यद्यपि अभी पैंतालीस की भी नहीं थी। वांगलुंग उसे देखकर दया और सहानुभूति से पसीज गया और एकाएक बोल उठा—

"तुम्हारी दशा तो हम लोगों से भी कहीं अधिक गई बीती हो गई है क्या खाया है तुमने?"

चिन ने एक लम्बी दर्दभरी आह भरी और कहा—

"क्या नहीं खाया है मैंने! सड़कों पर घूम फिर कर भीख माँगी है मरे हुए कुत्तों का माँस खाया है मरने से पहले मेरी स्त्री ने कोई माँस पका कर भी खिलाया था, किन्तु मेरी हिम्मत यह पूछने की नहीं

हुई कि किसका माँस था। चो में स्वयं कोई शक्ति नहीं रह गई थी मतलब जो कुछ भी इसने खाया होगा वह कहीं पड़े हुए माँस के टुकड़े ही होंगे। इसके मरने के बाद अपनी लड़की को मैंने एक सिपाही के हाथ बेच दिया क्योंकि मैं उसे भूखा मरता नहीं देख सका" इतना कह कर वह कुछ देर चुप रहा, फिर बोला — 'यदि मुझे कुछ बीज मिल जाते तो मैं अपनी जमीन फिर बोय देता, लेकिन मेरे पास कुछ भी नहीं है।"

'इधर आयो" कह कर वांगलुङ ने हाथ पकड़ कर चिंग को घसीट लिया और अन्दर कमरे में ले जाकर अपने बीजों में से बीज निकाल कर उसके कपड़े में भर दिये। गेहूँ चावल व गोभी के बीज देता हुआ वांगलुङ बोला—

'कल मैं आऊँगा और अपने बैल से तुम्हारी जमीन पर स्वयं हल चलाऊँगा।"

चिंग फूट-फूट कर रोने लगा, वांगलुङ की आँखें भी भर आईं और बोला, "क्या तुम समझते हो कि मैं तुम्हारे उस उपकार को भूल गया हूँ जब तुमने थोड़े से मटर के दाने मेरे गाढ़े समय पर दिये थे?" किन्तु चिंग कोई उत्तर नहीं दे सका वहाँ से चल दिया और रोता ही रहा।

वांगलुङ को यह जानकर और भी प्रसन्नता हुई कि उसका चाचा उस गाँव से चला गया था। कहाँ चला गया यह कोई ठीक-ठीक नहीं बता सका। किसी ने कहा कि वह शहर में रहने लगा है या कोई बोला कि वह तो अपनी स्त्री व लड़के सहित कहीं बहुत दूर चला गया है। लड़कियों को वह एक एक कर के बेच गया उसकी वह कुरूप चेचक के दाग वाली लड़की भी एक सिपाही के हाथ एक पैसे में बिक गई।

वांगलुङ फिर अपनी जमीन पर जुट गया और अधिक से अधिक समय वहीं परिश्रम करने लगा, यहाँ तक कि खाने और सोने की भी उसे कोई चिन्ता नहीं रही। अधिकतर अपना खाना वह खेत पर ही ले जाता और वहीं किनारों में बैठ कर खा लेता, 'यहाँ मटर लगा-

ऊँचा और वहाँ बादल की क्यारियाँ बनेंगी।" कह चुकने पर दिन में प्रातः वह वहीं किसी झाड़ी के सहारे थोड़ी देर सो बैठा।

इधर ओलान भी अपने घर में खाली नहीं बैठी। धीरे धीरे मिट्टी में घास फूस मिलाकर वह मकान की दीवारें ठीक करती रही। फर्श की फटी हुई दरारों को भी उसने स्वयं मेहनत करके भर दिया, रसोईघर में नई अलमारी व अन्य आवश्यक वस्तुओं का संग्रह भी उसने अपने आप कर लिया।

इसके बाद एक दिन वाँगलुङ के साथ जाकर बाजार से वह एक मेज, चारपाइयाँ, व बेंच व एक लोहे का चूल्हा भी खरीद लाई। मिट्टी की एक सुन्दर फूलों से भरी हुई चायदानी और उसी के साथ के छः प्याले भी उसने खरीद लिए। यह सब खरीदने के पश्चात् उसने बीच के कमरे को सजाने के लिए कागज की बनी हुई भगवान की मूर्ति भी खरीदी। मोमबत्तियाँ व धूपबत्ती और सुगन्धित अगरबत्तियाँ भी खरीदीं। वाँगलुङ को मन्दिर की पुरानी मिट्टी की मूर्तियों का ध्यान हो आया। पर लौटते समय वे लोग जब उस मन्दिर में जाकर झाँके तो उन मूर्तियों की बड़ी बुरी दशा दिखाई दी, मेह के पानी से मिट्टी के बने वह धुल चुके थे। पिछले वर्षों के इतने लम्बे समय में किसी ने भी इस मन्दिर की ओर कोई ध्यान नहीं दिया था। वाँगलुङ उन मूर्तियों की ओर देखते हुए बड़ा दुःखी हुआ किन्तु फिर भी उससे यह कहे बिना न रहा गया, "जो मनुष्यों की दशा इतनी बुरी कर देते हैं उनके भगवान की भी ऐसी दशा हो जानी स्वाभाविक ही है।"

धीरे-धीरे घर को ठीक किया गया, मोमबत्तियों का प्रकाश होने से सभी वस्तुएँ चमकने लगीं। चायदानी व प्याले मेज पर सजा दिये गए, चारपाइयों पर बिस्तर लग गए, कमरे की दीवारों पर रंगीन कागज चिपका दिये गए, नया दरवाजा भी लग गया, तब वाँगलुङ को थोड़ा चैन मिला, किन्तु इस चैन में कमी डर सा लगने लगा। चावल का पेड़

फिर बढ़ रहा था, बल्कि इधर उधर लांघते गिरते पड़ते थे और वाँगचुक का बूढ़ा पिता दरवाजे पर बैठा २ प्रसन्न मुद्रा में झूमता रहता था, खेत में धानों की छोटी २ पौद भी उग आई थी मटर भी उठ आई थी। फसल पक जाने के लिए काफी मोहरें बची हुई थीं अतएव और कोई चिन्ता भी नहीं रह गई थी। एक दिन ऊपर नीले आकाश में बादलों की घुमेड़ देखकर वाँगचुक को ऐसा आभास हुआ कि अब की बार खेत में होने वाली फसल को धूप और पानी यथेष्ट मात्रा में मिल सकेगा और वह मनसे आप बोल पड़ा

"मंदिर में उन छोटी २ मूर्तियों के सामने मुझे धूपदान अवश्य रखना चाहिये, आखिर जमीन पर फसल पैदा करने की शक्ति उनमें ही ती है।'

---

"तो तुम्हें तुमने कैसे जाना ?" एक प्रशंसा के भाव से वह बोला। स्त्री ने मुस्कराते हुए कहा—

"क्या तुम समझते हो कि मैं किसी राज्य घराने में रही नहीं हूँ। अमीर लोग सदैव ही डरपोक होते हैं। एक बार नवाब के घर में डाकुओं का गिरोह जब धावा था तो उस घर की स्त्रियों ने एक-एक ईंट खिसका कर वहीं अपने हीरे व अन्य आभूषण रख दिये थे। तभी से यदि मुझे कहीं दीवार में कोई खोखली ईंट दिखाई देती है तो सब कुछ समझ जाती हूँ।"

इसके बाद बहुत देर तक वे दोनों चुप रहे। वांगलुङ फिर बोला—

"किसी को ऐसा खजाना अपने पास रखना नहीं चाहिये। इन्हें बेच कर जो रकम हाथ लगे उसे सावधानी से ही लगाना पड़ेगा। आज कल जमीन से अधिक सुरक्षित और कुछ नहीं है। यदि किसी को जरा भी पता लग जाय तो दूसरे दिन हम लोग मरे हुए ही पाये जायेंगे। आज ही जमीन खरीद लेनी चाहिये।" इतना कह कर वांगलुङ ने फिर उन हीरों को कागज में लपेट कर रख दिया किन्तु अपनी स्त्री की ओर देखा तो उसे ज्ञात हुआ कि वह कुछ कहना चाहती है।

"कहो, क्या बात है ?" उसने अपनी स्त्री से पूछा।

"क्या सभी हीरे बेच दोगे ?" स्त्री ने रूखी आवाज में पूछा।

"क्यों नहीं ? हम किसी के घर में इतना खजाना रखना खतरे से बाहर नहीं।"

"मैं चाहती हूँ कि कम से कम इनमें से दो तो अपने पास रख लूँ।" ओ-लान ने इतने भाव से कहा जैसे कोई छोटा बालक किसी सुन्दर खिलौने के लिये अपनी इच्छा दिखाता है।

वह फिर बोली—"चाहे कोई छोटे से छोटे दो रख लो—मोती ही

सही। मैं केवल अपने पास रखूँगी, पहिनूँगी नहीं। हाँ, कभी २ हाथों में रख कर देख ही लिया करूँगी।

वांगलुङ चुपचाप राजी हो गया और उसकी स्त्री ने रत्नों के उस ढेर में से दो मोती निकाल लिए। बाकी आभूषणों को ले उसने प्राचीन परिवार के घराने में जाकर उन चीजों को जमीन खरीदने का विचार ठान लिया।

उस बड़े घर के पास जब वह पहुँचा तो उसे सब कुछ उजड़ा सा दिखाई दिया। फाटक पर कोई चौकीदार न था और उसमें अन्दर से ताले लगे हुए थे। वांगलुङ उस फाटक को जोर २ से खटखटाने लगा। सड़क पर चलने वालों ने कहा—

"*तुम खटखटाते जाओ, वह बुड्ढा रईस यदि जगा रहा होगा* तो खोल देगा अथवा उसकी कोई रखेली जगी होगी तो शायद वही आ जाय।"

थोड़ी देर में वांगलुङ ने किसी के आने की आवाज सुनी।

"कौन है?"

"मैं हूँ, वांगलुङ। वह जोर से बोला—यह कौन कमबख्त वांगलुङ है।

वांगलुङ आवाज से समझ गया कि यह अवश्य ही उस बड़े रईस की ही आवाज है क्योंकि उसे ही इस प्रकार गाली दे देकर अपने नौकरों को बुलाने की आदत थी।'

"साहब मालिक मैं आपको कोई कष्ट नहीं देना चाहता, आपके किसी आदमी से ही कुछ व्यापार की बात कर लूँगा।" वांगलुङ ने कहा।

इतने पर भी उस बुड्ढे ने किवाड़ खोले बिना ही अन्दर से कहा—"वह कमबख्त तो कभी का यहाँ से चला गया, यहाँ कोई नहीं है।

वांगलुङ को कुछ समझ नहीं पड़ा कि अब क्या करे। मालिक से ही सीधी बात करना वह उचित नहीं समझता। कुछ हिचकिचाते हुए वह बोला—

"कुछ रुपये की बात करनी है।"

मालिक ने शीघ्र ही किवाड़ों को बन्द कर दिया और जोर से चिल्लाया—"अब इस घर में कोई रुपया पैसा नहीं रहा। सब आदमी लूट कर ले गये, वे सब मर जायें उनके घर वाले मर जायँ। अब कोई उधार नहीं चुकाया जा सकता।'

'नहीं नहीं' वांगलुङ शीघ्रता से बोला—'मैं तो रुपया देने आया हूँ, लेने नहीं।'

इतने में ही एक स्त्री की आवाज़ उसे सुनाई पड़ी—'ऐसी बात तो बहुत दिनों से नहीं सुनी।" एक सुन्दर स्त्री ने किवाड़ों को खोलते हुए कहा—"अन्दर आ जाओ।" वांगलुङ के अन्दर घुसते ही किवाड़ फिर बन्द हो गए।

वांगलुङ ने उस रईस मालिक को बड़ी दयनीय दशा में देखा। एक ओर पड़ा हुआ वह काँप रहा था, उसका साटन का गाउन मैला हो रहा था और वह बूढ़ा अपनी दशा में कुछ भयभीत सा दिखाई दे रहा था। उधर दूसरी ओर वह स्त्री साफ सुथरी दिखाई दे रही थी। बड़ी सुडौल नाक, चमकीली बड़ी आँखें सुर्ख होंठ और भरे हुए गालों से बड़ी सुन्दर दिखाई देती थी। किन्तु उसकी बातचीत व चाल चतुर लौंडी की ही है। घर में जहाँ नौकर-नौकरानियों की भरमार रहती थी वहाँ अब केवल इन दोनों के सिवाय और कोई दिखाई नहीं दे रहा था।

स्त्री ने बाहर आकर रुपये पैसे की बातचीत की ओर वांगलुङ का ध्यान आकर्षित किया, किंतु वांगलुङ कुछ झिझक रहा था। मालिक

के सामने वह कोई बात नहीं करना चाहता था। यह बात वह स्त्री समझ गई और उसने बूढ़े से वहाँ से चले जाने के लिये कहा। बूढ़ा मालिक बिना कुछ कहे हुए खाँसता हुआ वहाँ से चला गया। अब वांगलुङ्ग की समझ में नहीं आया कि वह क्या कहे क्या न कहे। आखिर उसने ही सकुचाकर पूछा—

"बताओ कौन से काम की बात है? यदि तुम्हारे पास रुपया है तो दिखाओ।"

वांगलुङ्ग ने कुछ हँसकर कहा—"नहीं तो मैंने यह नहीं कहा था कि मेरे पास रुपए हैं। मुझे तो कुछ काम था।"

"काम के सामने रुपये के हैं?" स्त्री ने उत्तर दिया—"रुपया इस घर में सब आना ही चाहिये क्योंकि यहाँ अब कुछ बचा नहीं है।"

"अच्छा! किन्तु मैं इस सम्बन्ध में स्त्री से कोई बात नहीं करना चाहता।"

"क्यों नहीं? तुमने सुना नहीं कि यहाँ मेरे व मालिक के अतिरिक्त और कोई नहीं है!"

"और सब कहाँ गये?" वांगलुङ्ग कुछ आश्चर्य से बोला।

"मालकिन तो मर गई" वो बोली—"क्या तुमने ऐसी कोई खबर नहीं सुनी? एक बार चोर डाकू घुस आये और यहाँ का सब माल असबाब उठाकर ले गये। बूढ़े मालिक का एक बार बाँध कर टाँग दिया और मालकिन तो अफीम के नशे में तो रहती ही थीं उन्हें भी कुर्सी सहित बाँधकर डाल दिया, वह तो डर के मारे ही मर गई।"

"नौकर-नौकरानियों और चौकीदारों का क्या हुआ?"

"वे लोग तो सब पहिले ही चले गए थे, पिछली सर्दियों में जब भुखमरी से लोग मरने लगे और किसी के पास भी पैसा नहीं बचा तो यहाँ के नौकर चाकर भी चलते बने। बहुत से नौकर तो डाकुओं के गिरोह में ही मिल गए और उन्होंने ही सारा घर लुटवा दिया।"

वौंगलुग बिना कुछ कहे सुने चल दिया और बाजार में एक दूकान पर जाकर चाय पीने लगा। चाय पीते २ उसने सोचा कि उसके लड़के अब बड़े हो रहे हैं उनका पढ़ना बन्द कराके उन्हें भी खेत के काम में डालना आवश्यक होगा। इधर इतनी भारी रकम के हीरे उसके पास रखे थे और उसे कुछ घबराहट सी हो गयी थी। वह चाहता था कि शीघ्र ही इन हीरों को जमीन से बदल लिया जाय। इतने में चाय वाला जब कुछ खाली दिखाई दिया तो उसने चाय वाले को बुलाकर कहा—

"इधर आओ और मेरे खर्चे से तुम भी एक प्याला चाय पीकर यहाँ के कुछ समाचार सुनाओ। इधर मैं बहुत दिनों बाद आया हूँ।"

चाय वाला तो ऐसी बातों के लिए सदैव ही तैयार था, वह एक प्याला चाय लेकर वहीं पर आ गया और कहने लगा—

'यहाँ के लोगों में भुखमरी इतनी अधिक फैली, वह तो आप जानते ही होंगे। इसके अतिरिक्त विशेष समाचार यह है कि ह्वांग परिवार का सारा घर लुट गया।"

वौंगलुग इसी घर के बारे में सुनना चाहता था। चाय वाला उसे सब कुछ बता रहा था कि किस प्रकार उस घर में लूटमार हुई व वहाँ की औरतों से कैसा व्यवहार डाकुओं ने किया। अब उस बूढ़े मालिक के साथ केवल एक लौंडी बची है। उसका नाम कुक्कू है और वह बूढ़ा उसी के कहने में चलता है।

वौंगलुग ने चाय वाले से पूछा कि उस घराने की कोई जमीन भी बची है कि नहीं।

चाय वाले ने उत्तर दिया कि जमीन है और बिकने वाली है। वौंगलुग इतना सुन कर उसी समय फिर उस स्त्री के पास पहुँचा और कहा—

## १७

अब वांगलुङ के पास यथेष्ट भूमि हो जाने से फसल अच्छी होने लगी। एक बैल के बस के बाहर काम हो गया तो एक नया और खरीद लिया गया। मकान में एक कमरा और बन गया। काम बढ़ जाने से और आदमियों की आवश्यकता हुई, अतएव उसने एक दिन अपने पड़ोसी चिंग को बुलाकर कहा कि वह अपनी जमीन भी उसे दे दे और उसके बदले में वांगलुङ के यहाँ रहकर कुछ काम करे व खाना पीना पाए। चिंग बड़ा प्रसन्न हुआ और उसने वांगलुङ का प्रस्ताव स्वीकार कर लिया।

इस वर्ष वर्षा समय पर हुई और यथेष्ट मात्रा में हुई। धान बहुत हुआ, गेहूँ की फसल भी बहुत हुई। फसल काटने के लिये और दो मजदूर रख लिये गए।

अब परिवार के बच्चों की ओर वांगलुङ का ध्यान चला गया तो उसने सोचा कि अपने बच्चों को बिगड़ने से बचाना होगा और उसका उपाय यही है कि उनको भी खेत के काम में लगा दिया जाय। खेत में कितनी मेहनत पड़ती है शरीर को कितनी गर्मी झेलनी पड़ती है इसका अनुभव उन्हें भी होना चाहिये। यह सब सोच विचार कर उसने अपने दोनों लड़कों को खेत के काम में लगा दिया।

अपनी स्त्री ओलान के लिये अलबत्ता वांगलुङ ने अब यह पसंद नहीं किया कि वह भी खेत पर जाकर पहले की तरह काम करे। अब

वह निबल तो था नहीं, और भी आदमी काम के लिए रख सकता था। इस वर्ष जितनी पैदावार हुई थी, उतनी पहिले कभी नहीं हुई यहाँ तक कि भरी हुई फसल को रखने के लिये उसे और भी कमरे बनवाने पड़े। बिखरा हुआ नाज भी किसी काम आ जाय इसलिए उसने तीन सुअर व ढेर सारी मुर्गियाँ भी खरीद डालीं।

ओलान का कार्य अब केवल घर को सजाना व बच्चों के कपड़े लत्तों का प्रबन्ध करना हो रह गया था, जिसे वह बड़े चाव से करती रहती। पहिनने के कपड़े व बिस्तर पर बिछाने के कपड़ों का अच्छा सामान उसने जमा कर लिया। इसके अतिरिक्त इस बार एक साथ दो बालकों (एक लड़का व एक लड़की) को भी उसने जन्म दिया था। हाँ, प्रसव काल में इस बार भी उसने किसी की सहायता न ली थी। अपने आप ही सारा काम निपटा लिया। वांगलुङ को भी पता तब चला जब वह सन्ध्या समय शहर से घर लौटा। उसके पिता ने प्रसन्न मुद्रा में एक हास्य उत्पन्न करते हुए कहा "इस बार तो एक कपड़े में से ही दो बच्चे फूट निकले हैं।"

वांगलुङ भी प्रसन्न होकर अन्दर कमरे में गया, उन दोनों सुन्दर बालकों को देखकर उसने भी ये कहा "शायद इसीलिए तुमने दो मोतियों को अपनी छाती से चिपटा रखा था।" इतना कह कर अब वह फिर खुलकर हँसा तो अपने पति की इस प्रसन्नता में ओलान के होंठ भी एक मीठी मुस्कराहट से खिल उठे।

वांगलुङ को अब और किसी बात का तो कोई दुःख न था केवल एक बात से वह कभी-कभी उदास हो जाता था। उसकी पहली लड़की जो अब बड़ी हो चली थी कुछ बोलती न थी। उसके मुँह से अभी भी कोई शब्द नहीं निकल पाये थे। उसके बचपन में भीषण दुर्भिक्ष जो पड़ा था कदाचित उसका प्रभाव रहा हो अथवा कोई और बात हो। वह सुन्दर लड़की केवल मुस्करा भर रह जाती थी। वांगलुङ

पास ही आ सकता हूँ।" चौंगहु ग इस बच्चे के हठ से बचना चाहता था। उसने दोनों को पढ़ने के लिये कह दिया।

चौंगहु ग ने बच्चों की माँ से उनके स्कूल के कपड़ों इत्यादि का प्रबन्ध करने को कहा और स्वयं बाजार जाकर पढ़ने की पुस्तकें लिखने के लिये स्लेट कलम पैंसिल कागज कापी आदि ले आया। शहर के बड़े फाटक के पास जो एक पुराना स्कूल था वहाँ लड़कों के पढ़ाने का निश्चय कर लिया। घर के एक कमरे में पढ़ने के लिए मेज कुर्सी बेंच आदि की व्यवस्था कर दी। उस स्कूल का मास्टर एक बूढ़ा था किन्तु बड़ी सख्ती से बच्चों को पढ़ाता था। विद्यार्थियों को गर्मी के दिनों में ही मास्टर जी से कुछ फुर्सत मिल जाती थी क्योंकि बूढ़े मास्टर जी को पढ़ाते पढ़ाते झपकियाँ आ जाती थीं और वह नींद में जोर जोर से खुर्राटे भर लेते थे। लड़के इस बीच सारी शैतानियाँ कर डालते, कोई शोर मचाता तो कोई कागज पेंसिल लेकर एक दूसरे की तस्वीरें खींचता रहता। लड़के इतने चतुर थे कि मास्टर जी की नींद खुलने से पहिले ही चौकन्ने हो जाते और इस प्रकार मास्टर जी को बच्चों की शैतानियों का जरा भी मालूम नहीं होता और वे फिर उन्हें पढ़ाने में व्यस्त हो जाते। पड़ोसियों से भी चौंगहु ग ने इस स्कूल व मास्टर जी की प्रशंसा सुन रखी थी।

पहिले दिन जब चौंगहु ग बच्चों को लेकर स्कूल गया तो वह बराबर गम्भीर रहा आया बच्चों के आगे आगे वह चला रास्ते में कुछ फल व पान के बीड़े बाँध कर मास्टर जी के लिये ले चला। मास्टर जी के पास जाकर झुक कर बड़े आदर से वह बोला—

"श्रीमान्, ये मेरे दो लड़के बड़े शैतान हैं, इनकी खोपड़ी में जरा भी अकल नहीं है। कृपा कर इनको मार मार कर पढ़ाना ताकि कुछ सीख जाँय।

स्कूल में बच्चों को दाखिल करा कर जब चौंगहु ग घर पहुँचा तो उसे एक प्रकार का गर्व हुआ कि उसके लड़के भी अब पढ़ लिख कर

होशियार हो जायेंगे और इस घर का भाग्य चमक उठेगा। मार्ग में जब एक परिचित से उसकी भेंट हुई तो वह अपने आप बोल पड़ा—"मैं अभी २ बच्चों को स्कूल में दाखिल कराकर चला आ रहा हूँ। अब मुझे खेतों में काम करने के लिए उनकी आवश्यकता नहीं है। अब तो वे जितना चाहें पढ़ लें।" आगे चल कर वह अपने आप ही सोचने लगा कि यदि बड़ा लड़का पढ़ लिख कर कोई बड़ा आदमी हो जाय तो कोई आश्चर्य नहीं होगा।

उस दिन से बच्चों को छोटे बड़े कह कर पुकारना भी छोड़ दिया गया। स्कूल के मास्टर ने वॉन्ग लुंग के कथनानुसार आदि की जानकारी लेकर, बच्चों के नाम रख दिये। बड़े का नाम नुंग एन व छोटे का नाम नुंग वेन रक्खा गया।

—

"मैंने अभी तक केवल चाय ही पी है।" बाँगड़ू ने कुछ २ लज्जित होकर बोला, "मैंने न तो शराब ही पी है और न जुआ ही खेला है।"

"चाय!" वह हँसते हुए बोली, "जब हमारे यहाँ इतनी बढ़िया शराब मिल सकती है तो तुम चाय क्यों पीते हो?"

बाँगड़ू ने सिर झुका लिया और वह बोलती ही गई—

"मैं समझती हूँ तुमने तो और भी बहुत सी चीजें नहीं देखी होंगी? गोरे २ सुन्दरियों के हाथ मीठे २ सुगन्धित गाना?"

बाँगड़ू का सिर और झुक गया चेहरे पर कालिमा छा गई। उसे लगा मानो सभी इस सुन्दरी की बातें सुन रहे हैं और उसकी हँसी उड़ा रहे हैं। इधर उधर जब उसने देख लिया कि वास्तव में कोई उसकी ओर नहीं देख रहा तो कुछ साहस बटोर कर बोला—

'नहीं नहीं—और कुछ नहीं—केवल चाय ही पी है।'

सुन्दरी फिर बड़े ज़ोर से हँसी और दीवारों पर लगे चित्रों की ओर संकेत करती हुई कहने लगी—

'उन चित्रों की ओर देखो। जिस किसी को भी तुम अपने पास बुलाना चाहते हो मुझे बताओ तथा मेरे हाथ में रुपये रखो। मैं उसे तुम्हारे पास बुला दूँगी।'

"ये तसवीरें!" बाँगड़ू ने आश्चर्य चकित हो कहा, "मैं तो समझता था कि यह कथा कहानियों व धर्म ग्रन्थों की देवियाँ हैं। अथवा स्वर्ग की ही सुन्दरियाँ हैं।"

"स्वर्गों की तो हैं ही" "किन्तु रुपया इन स्वर्ग की वस्तुओं को भी वास्तविकता का रूप दे सकता है।" इतना कहते हुए सुन्दरी होटल के बैरे की ओर कुछ इशारा करते हुए वहाँ से चली गई।

बाँगड़ू उन चित्रों को अब एक और ही उत्सुकता से देखने लगा। उसके मस्तिष्क में हलचल सी मच गई और भाँति २ के विचारों की श्रृंखला सी बँध गई। इन्हीं सीढ़ियों द्वारा ऊपर के कमरों में जाना

नौकर से यह नहीं बताया कि वह कौन है, चुपचाप दरवाजा खुलने पर अन्दर चला गया। मकान तो उसका देखा हुआ था ही, किंतु अब इस मकान को देखने पर वह सोचने लगा कि समय का फेर भी कैसा होता है। अन्दर उसने वह स्थान भी देखा मोटे-मोटे गद्दों पर बैठी वह बूढ़ी मालकिन अफ़ीम के नशे में डूबी रहती थी। उस जगह पर जाकर बैठ गया तथा निश्चिन्त हो उसने एक लम्बी सांस ली। मेज पर जोर से हाथ पटक कर वह बोल पड़ा—

'मैं यह मकान ले लूँगा।'

---

थमी न जाने के लिये यह बहाना कर दिया कि दूसरे लड़के के लिए जब कोई योग्य लड़की मिल जायगी तो वह बना पायेगा।

गाँव वाले मकान में अब केवल वांग का परिवार व लिंग और उसके साथी मजदूर ही रह गए थे। बीच के कमरों में वांग अपनी गूँगी लड़की के साथ रहने लगा। चाची स्वयं ही सुन्दरी वाले हिस्से में चली गई, वांग को इस पर कोई आश्चर्य न हुआ न दुःख ही हुआ, क्योंकि वह समझता था कि दोनों अफीम के नशे में चूर रहते हैं तथा उनका जीवन भी अब थोड़ा ही रह गया है। इन दोनों के मर जाने के बाद उसके ऊपर कोई जिम्मेदारी न रह जायगी। यदि इनका बरताव ठीक से न रहेगा तो उन्हें भी निकाल बाहर करने में कोई आपत्ति न होगी।

किसी बात की विशेष चिन्ता अब वांग को न रह गई थी, वह आराम से पड़ा रहता था। उसे तंग करने के लिए भी अब उसके पास कोई नहीं रह गया था, सबसे छोटा लड़का शांत स्वभाव का था ही, उसे खेत के काम से ही फुर्सत न मिल पाती थी। एक दिन अवसर पाकर उसने लिंग को दूसरे लड़के के लिये कोई सुयोग्य लड़की की खोज में जाने के लिए कह दिया।

कई गाँवों में घूमने के बाद जब लिंग घर लौटा तो उसने आकर वांग से कहा— 'यहाँ से तीन गाँवों के पार एक बड़ी सुन्दर लड़की है उसमें केवल यही ऐब है कि सदैव मुस्कराती रहती है। उसका पिता आपके घर से संबन्ध करने को तैयार है। आजकल के समय के अनुसार वह दान दहेज भी अच्छा देगा। उसके पास काफी जमीन व खेत भी हैं। मुझे वह घर पसन्द है किंतु वायदा कोई नहीं किया है।'

वांग ने अपनी स्वीकृति तुरन्त ही दे दी। इस प्रकार दूसरे लड़के की सगाई भी होगई। वांग ने संतोष की सांस लेते हुए कहा—"एक कर्तव्य रह गया है उसका सम्बन्ध और हो जाय तो फिर मुझे शांति ही शांति है।" वांग की जमीन जायदाद अब काफी बढ़ चुकी थी, वह

"मुझे उसके पास न भेजिये वह हट्टा-कट्टा आदमी है। मैं उसके योग्य नहीं हूँ। मुझे डर है कि कहीं मुझे मार ही न डाले।"

सुन्दरी को बालिका की यह बात सुनकर बड़ा गुस्सा आया और कहने लगी—"यह भी और आदमियों की तरह ही तो है किसी न किसी समय आदमी के पास जाना ही पड़ेगा। तुम उसके पास अवश्य जाओगी।"

डॉन ने जब इस बालिका का रोना चिल्लाना सुना तो सहृदयता से पसीज गया और घबराने लगा कि ऐसा न हो कि वे फौजी लोग कोई उत्पात कर बैठें। उसने सुन्दरी से यह सुनकर यह तय किया कि इसकी बांदियों में से बाबा का लड़का किसी और को चुन ले। इस बालिका को तो भीतरी बीमारियाँ हैं—यह ठीक न रहेगी।

बाबा के लड़के ने जब और बांदियों की ओर देखा तो सबकी सब मुँह फेर कर खड़ी हो गईं किन्तु एक बीस वर्ष की हट्टी कट्टी बांदी ने जब अपने आप को पेश करने की इच्छा प्रकट की तो डॉन ने भी अपनी स्वीकृति दे दी।

चचेरा भाई अन्य फौजियों के साथ लगभग डेढ़ महीना वहीं रहा। जब उसकी तबियत आती वह उस बांदी को बुलाकर अपनी तृप्ति कर लेता। इसका परिणाम यह हुआ कि उसे गर्भ रह गया। इधर फौजियों को वहां से और आगे बढ़ने का हुक्म आ गया। विदा होते समय बाबा का लड़का बन्दूक को कन्धे पर रखे हुए बड़े गर्व के साथ डॉन से बोला—

"अच्छा अब यदि मैं भी न आ सकूं तो कोई फिक्र की बात नहीं। मैं अपनी निशानी और अपनी मां के लिये साथी छोड़े जा रहा हूँ यह एक बड़ी बात है जो हर आदमी के लिये मुमकिन नहीं। यह फौजी जिन्दगी की ही करामात है कि थोड़े से दिनों में ही उसका बीज पड़ सकता है और दूसरे लोग उसके लगाए हुए पौधे को सींचते हैं।"

इतना कह कर उसने डॉन को देखा फिर हँसता हुआ अन्य सिपाहियों के साथ वहां से चला गया।

: ३२ :

फौजियों के जाने के बाद बोंगहुड़ ने अपने घर की दुबारा मरम्मत कराई, क्योंकि जितने दिनों फौजी वहाँ रहे, काफी तोड़-फोड़ कर गये थे।

उसके भतीजे भाई ने जिस लड़की को गर्भ रह गया था उसे बोंगहुड़ ने कुछ रेशमी कपड़े तथा रुपये देकर अपनी चाची की सेवा में नियुक्त कर दिया।

उसने बोंगहुड़ से अपनी यह इच्छा जाहिर की कि यदि वह उचित समझे तो उसका विवाह किसी किसान के लड़के से कर दिया जाय और विवाह के दहेज में उसे ये सब कपड़े और रुपये दे दिये जाँय।

बोंगहुड़ ने उसकी यह बात मानली, तब वह बुढ़िया की सेवा में रहने लगी।

कुछ दिनों बाद उस दासी ने आकर बोंगहुड़ को सूचना दी कि …दिया मर गई है और उसे कफ़न के संदूक में रख दिया गया है।

बोंगहुड़ ने यह सुनकर चाची की अन्त्येष्टि क्रिया की। फिर उसने उस लड़की का विवाह भी एक हट्टे-कट्टे किसान युवक के साथ कर दिया।

× × ×

चाची की मृत्यु के बाद बोंगहुड़ के घर में दोनों बहुओं में खूब झगड़ा होने लगा। वे एक दूसरे की शक्ल तक देखने से नफरत करती थी। प्रतिदिन किसी न किसी बात पर एक नया झगड़ा खड़ा होता बोंगहुड़ यह देख कर दिन-रात चिन्तित बना रहता था।

उधर सुन्दरी की दशा भी बड़ी विचित्र थी। वह बोंगहुड़ से
दिन से बड़ी मैली थी, जिस दिन बोंग ने उसकी नई चोटी गुथवार

# ५३

जाड़े की धूप के समान गुलनार की मोहब्बत थोड़े ही दिनों में समाप्त हो गई। अब कौंग को अपनी गूंगी लड़की के विवाह की चिन्ता हुई।

एक दिन कौंग ने गुलनार से कहा—"यदि कोई लड़का मेरी गूंगी लड़की से विवाह करने के लिए तैयार हो जाय, तो मेरी चिंता दूर हो सकती है। अन्यथा यह शोक मुझे अधिक दिनों तक जीवित न रहने देगा।" फिर बोला "यदि मैं मर जाऊँ और इस लड़की का विवाह न हो सके तो मेरे बाद तुम इसे ज़हर दे देना।

गुलनार यह सुनते ही काँप गई—उसने कहा—"ऐसी अशुभ बात अपने मुँह से न निकालिये। जब तक मैं जीवित हूँ तब तक आपकी लड़की को कोई कष्ट न होने दूँगी परन्तु किसी को ज़हर देने, का काम मुझ से न हो सकेगा।

'मेरे लड़के अपनी २ मस्ती में लगे हैं—वह बोला—'उन्हें अपने अतिरिक्त और किसी की चिंता नहीं है। मेरी मृत्यु के बाद संभव हो सकता है कि तुम्हें भी ज़हर खाने के लिये बाध्य होना पड़े। मैं तुम्हें ज़हर की पुड़िया देता हूँ। इसे सम्हाल कर रख लो। उस समय कहाँ ढूँढती फिरोगी ?"

गुलनार कौंग के हृदय की वेदना को समझ गई। उसके शब्दों का आशय भी उसने भली भाँति पहिचान लिया था।

× × × ×

उसके बेटे ने यह सुनकर उसे बेल-बूटों से कढ़ा हुआ एक चादर लाकर दिखा दिया। उसे देखकर वाँग बहुत प्रसन्न हुआ।

कुछ दिनों बाद वाँग अपनी गूँगी लड़की और गुलनार को लेकर अपने गाँव के पुराने मकान में चला गया। उसकी इच्छा थी कि मृत्यु के समय वह अपने गाँव में ही रहे।

एक दिन उसके दोनों लड़के उससे मिलने के लिए गाँव में आये।

वाँग ने कान लगा कर उनकी बातें सुनीं। मंझले लड़के ने कहा—"आज कल चावलों के व्योपार में अधिक लाभ है। हमें इस गाँव की जमीन को बेचकर रुपया आपस में बाँट लेना चाहिए और उससे व्यापार करना चाहिए।'

वाँग यह सुनकर अपने को अधिक न संभाल सका। उसने चिल्ला कर कहा—"बेवकूफ लड़को! क्या तुम इस जमीन को बेच देना चाहते हो?"

भविष्य के दुख को कल्पना कर, वह धरती पर गिर पड़ा।

लड़कों ने उसे उठाते हुये तसल्ली दी—"नहीं बापा! हमारा ऐसा कोई इरादा नहीं है। हम तो यह मजाक में कह रहे थे।

वाँग बोला— 'मेरे बच्चो! यदि तुमने इस धरती को बेच दिया तो फिर हमारे खानदान को खतम हुआ समझना। इस धरती की बदौलत ही हम इतनी उन्नति कर सके हैं।

फिर उसने आँखों में आँसू भर कर कहा—"खेत के बिकते ही हमारा खानदान बरबाद हो जायगा।

"तुम हम पर विश्वास करो बापा!" —लड़कों ने कहा—"हम इस धरती को बिल्कुल नहीं बेचेंगे।"

परन्तु दूसरी बार मुँह फेर कर वे दोनों ही मुस्करा रहे थे।

---